'अच्छा-अच्छा। कोई बात नही। मैंन सोचा, पूछ लेने में क्या हर्ज है ?'
'सॉरी !' विन्स्टन ने कहा।

बगल की मेज पर बैठा जो आदमी बत्तखो की तरह बोल रहा था, वह समृद्धि मत्रालय की घोषणा के दौरान चुप हो गया था। घोषणा समाप्त होते ही उसने पहले की तरह फिर जोर-शोर से बोलना आरभ कर दिया था। पता नही क्यो विन्स्टन को श्रीमती पारसन्स की याद आ गई। उनके उडते हुए बाल तथा झुर्रियो मे भरी धूल वाला चेहरा फिर उसके सामने आ गया। दो साल के भीतर ही वे बच्चे अपनी मां को विचार-पुलिस के हवाले कर देगे। और श्रीमती पारसन्स को समाप्त कर दिया जाएगा। साइम को भी समाप्त कर दिया जाएगा। विन्स्टन का भी यही हाल होगा। ओ' ब्रायन भी मार डाला जाएगा। इसके विपरीत पारसन्स जैसे आदमी कभी नही मारे जाएगे। बिना आखो वाला यह जीव जो सामने बैठा बडबडा रहा है, कभी नही मारा जाएगा। सुपारी जैसे छोटे और मोटे आदमी कभी नही मारे जाएगे। वह गहरे काले घने बालो वाली लडकी भी नही मारी जाएगी। ऐसा लगता था कि उसे तुरन्त ज्ञात हो जाता था कि कौन मारा जाएगा और कौन नही।

तभी वह अपने विचार-स्वप्न से जाग उठा। दूसरी मेज वाली लडकी थोड़ी-सी घूम गई थी और उसकी तरफ देख रही थी। यह वही काले बालो वाली लड़की थी। वह बगल से कटाक्षपात् कर रही थी। जिस क्षण दोनो की आखे मिली लडकी तुरन्त दूसरी ओर देखने लगी।

विन्स्टन की पीठ पर पसीना आ गया। उसके हृदय मे भयानक डर समा गया। थोडी ही देर मे वह भय दूर भी हो गया। परन्तु वह अपने पीछे थोडी-सी बेचैनी भी छोड गया था। वह उसे क्यो देख रही है ? वह उसके पीछे क्यो पडी है ? अब उसे याद नही था कि जब वह मेज पर आकर बैठा तो वह आ गई थी या नही। लेकिन कल वह लडकी उसके पीछे बैठी थी, जब कि ऐसा करने का कोई कारण नही था। सभवत वह यह सुनना चाहती है कि मै सोचते-सोचते जोर से बोलता हू या नही।

फिर विन्स्टन को खयाल आया कि वह सभवत विचार-पुलिस की एजेण्ट न हो। शायद शौकिया जासूसी करती हो। परन्तु असली खतरा तो उन्ही शौकिया जासूसो से था। उसे याद नही वह लडकी कितनी देर उसकी तरफ देखती रही, शायद

पाच मिनट तक देखती रही हो। वह विन्स्टन की शकल याद नही कर पा रही होगी। सार्वजनिक स्थानो मे या टेलीस्क्रीन के सामने बैठकर इधर-उधर की बातें सोचना बहुत ही खतरनाक है। विन्स्टन मन ही मन कह रहा था, छोटी से छोटी बात भी जान की ग्राहक बन सकती है। घबरा जाना, चेहरे पर चिन्ता का भाव, बुदबुदाना, कोई भी अस्वाभाविक बात जिसमे ऐसा लगे कि कुछ छिपाया जा रहा है, खतरनाक थी। किसी सफलता की घोषणा के समय अविश्वास की भावना का चेहरे पर होना ही दण्डनीय अपराध था। नई भाषा मे इसके लिए शब्द भी था। इस शब्द का अर्थ था—चेहरे पर भावो का अपराध।

लडकी ने अब फिर उसकी तरफ पीठ कर ली थी। शायद वह सचमुच उसका पीछा नही कर रही थी। शायद वह सयोग ही था कि वह लगातार दो दिनो तक उसके पास ही बैठ रही थी। विन्स्टन का सिगरेट बुझ चुका था। उसने सभाल-कर सिगरेट मेज पर रख दिया। वह उसे दफ्तर के बाद पीना चाहता था बशर्ते कि सिगरेट का तम्बाकू जमीन मे न गिरे। बहुत सभव है कि सामने वाला आदमी विचार-पुलिस का सदस्य हो और वह तीन दिन के भीतर ही प्रेम मत्रालय के तहखानो मे भेज दिया जाए। परन्तु सिगरेट का अतिम भाग भी नष्ट तो नही किया जाना चाहिए। साइम ने अपना कागज मोडकर जेब मे रख लिया था। पारसन्स ने बातचीत करना फिर शुरू कर दिया था।

'मैने तुम्हे कभी बताया था स्मिथ,' उसने हसते हुए कहा, 'कि मेरे दोनों शरारती बच्चो ने एक बुढिया को पोस्टर मे कुछ खाने का सामान बाधते देख लिया था। वे लोग उसके पीछे पहुच गए और दियासलाई से उसे जला दिया। मै समझता हू वह काफी जल गई थी। बडे ही शरारती बच्चे है। घोर दुष्ट! आजकल इतनी अच्छी प्रशिक्षा बाल गुप्तचरो को दी जा रही है। हम लोगो से भी अच्छी ट्रेनिंग उन्हे मिल रही है। अभी इन्ही बच्चो को ऐसा भोपा दिया गया है जिसकी सहायता से वे ताले के छेद से कमरे के अन्दर हो रही बाते सुन सकते है। मेरी लडकी ने कल रात यह प्रयोग मेरे कमरे पर किया और कहा कि वह कानो की अपेक्षा इस यत्र की सहायता से दूना सुन सकती है। अभी तो वह खिलौना ही है, लेकिन काम करने का अभ्यास तो बढता ही है।'

तभी टेलीस्क्रीन से एक तेज सीटी जैसी आवाज निकलने लगी। यह काम पर वापस लौटने के लिए सिगनल था। तीनो आदमी खडे हो गए। सबके साथ

वे भी लिफ्ट से चढने का प्रयत्न करने लगे। इस प्रयत्न मे विन्स्टन के सिगरेट का तम्बाकू झडकर नीचे गिर गया।

(६)

विन्स्टन अपनी डायरी मे लिख रहा था

'तीन वर्ष पहले की बात है। घनी काली शाम थी। बडे स्टेशन के पास की तग गली में, वह एक बिजली के खभे के नीचे खडी थी। बहुत मन्द रोशनी थी। उसके चेहरे से तरुणाई झलकती थी। शायद उसने पाउडर बहुत लगा रखा था। यह पाउडर मुझे पसन्द आ गया था। सफेद था न। उस पर लाल रग की लिपस्टिक थी। अन्य कोई सडक पर था नही। टेलीस्क्रीन भी नही। उसने कहा, 'दो डालर। मैं···।'

अब एक क्षण के लिए ऐसा लगा कि आगे लिखना बडा कठिन है। उसने आखें बन्द कर ली और वह दृश्य याद करने का प्रयत्न करने लगा। वह बडे ज़ोर से कुछ गन्दी बात कह डालना चाहता था। वह दीवार से अपना सिर फोड लेना चाहता था। मेज को लात से ठोकर मार देना चाहता था। उसकी तबीयत हो रही थी, कि दवात खिडकी से नीचे फेक दे। वह ऐसा कोई भी काम करना चाहता जिससे वह बात भूल जाए जो बार-बार उसके दिमाग मे आकर उसे तग कर रही थी, तकलीफ दे रही थी।

उसने सोचा, मेरे सबसे बडे दुश्मन मेरे स्नायु हैं। अन्दर की हलचल कभी भी बाहर आ सकती है। उसे एक आदमी का खयाल हो आया जिसे उसने कुछ दिन पहले सड़क पर देखा था। देखने से बिलकुल सामान्य लग रहा था। पार्टी का सदस्य था। आयु होगी कोई पैंतीस या चालीस वर्ष की। कद लम्बा और आकार दुबला-पतला। उसके हाथ मे छोटा बैग था। वे कुछ दूर थे कि अकस्मात् उस आदमी का चेहरा अकड गया। जैसे कोई भयानक दर्द उठ खडा हुआ हो। ऐसा कुछ ही देर के लिए हुआ था, कैमरे की क्लिक की तरह। परन्तु ऐसा करने की उसकी आदत हो गई थी। सबसे भयानक बात यह थी कि उसका यह कार्य बिलकुल इस ढग से हुआ कि स्वय उस आदमी को भी पता नही लगा कि क्या हो गया। परन्तु इससे भी अधिक खतरा था, सोते-सोते बोलने का। इस

खतरे का कोई इलाज नही था।

उसने एक गहरी सास लेकर फिर लिखना शुरू किया :

'मै उसके साथ दरवाजे से होता हुआ मकान के पिछले हिस्से मे बने मैदान मे पहुचा और उसके साथ जमीन के नीचे बनी रसोई मे घुस गया। दीवार के साथ लगा एक बिस्तर था। मेज पर एक लैम्प था। वह बडा मन्द जल रहा था। उसने' '।'

अब दात से दात भिंच गए थे। उसकी इच्छा हो रही थी वह थूक दे। उस औरत के साथ जब वह रसोईघर मे था तो उसे अपनी पत्नी कैथराइन की याद आ गई। विन्स्टन का विवाह हुआ था—या हो चुका था और अभी तक उसकी पत्नी की मृत्यु भी नही हुई थी। उसे ऐसा लग रहा था कि उस दम घुटने वाली रसोई मे खडा वह फिर सास लेने की कोशिश कर रहा है। रसोई में खटमलो, गन्दे कपडो और सस्ते सेण्ट की खुशबू-बदबू मिली थी। परन्तु सेण्ट का प्रयोग आकर्षक था क्योकि पार्टी के किसी भी सदस्य को सेण्ट लगाने की अनुमति नही थी। केवल मजदूर ही इसका उपयोग कर सकते थे।

जब वह उस औरत के साथ लेटा तो शायद दो वर्षो बाद उससे यह गलती हुई थी। नियमानुसार वेश्याओ के पास जाना वर्जित था, परन्तु कभी-कभी साहस करके यह नियम तोड भी लिया जाता था। खतरा जरूर था लेकिन इसमें जीवन और मृत्यु का सवाल नही था। वेश्या के साथ पकडे जाने पर बेगार शिविर मे पाच साल बिताने पड सकते थे। उससे अधिक नही। शर्त यही थी कि आपने अन्य कोई अपराध न किया हो। वैसे यह काम बडा आसान भी था। शर्त यही थी कि आप वेश्या के पास पकडे न जाए। गरीबो की बस्तियो मे ऐसी स्त्रिया भरी पडी थी जो अपने शरीर को हमेशा बेचने को तैयार रहती थी। कुछ लोगो को तो एक बोतल शराब देकर ही खरीदा जा सकता था। मजदूरो से आशा की जाती थी कि वे शराब नही पिएगे। अप्रत्यक्षत पार्टी वेश्यागमन को प्रोत्साहित भी करती थी क्योकि अधिकारी समझते थे कि जो भावनाए दबाई नही जा सकती उनको दिमाग से बाहर निकालने का यह अपेक्षाकृत सरल साधन है। शर्त यही है कि इसका कोई दीर्घकालीन फल न हो और इसमे लोगो को कोई आनन्द न आवे। दूसरे इस कार्य मे निम्न वर्ग की मजदूर औरते ही हो। पार्टी-सदस्यो के बीच कोई यौन सबध नही होने चाहिए। यह अक्षम्य अपराध था।

बडे-बडे शुद्धिकरण के अभियानो मे अभियुक्त अपनी स्वीकारोक्तियो मे यह स्वीकार भी करते थे कि उन्होने यह काम किया है लेकिन वास्तविक जीवन मे ऐसी बात होती है, इसकी कल्पना करना भी कठिन था।

पार्टी का यही लक्ष्य नही था कि स्त्री-पुरुषो के बीच ऐसे सबध स्थापित न हो पाए जिससे वे एक दूसरे पर जान देने के लिए तैयार हो जाए, बल्कि यथार्थ उद्देश्य यह था कि सभोग कर्म मे कोई आनन्द ही न रह जाए। इसकी घोषणा कभी नही की गई थी। विवाह मे प्रेम को नही, अपितु आत्मप्रेम को अधिक बडा शत्रु समझा जाता था। विवाह के प्रत्येक प्रस्ताव को पहले एक कमेटी से स्वीकृत कराना पडता था। यदि इस कमेटी को जरा भी यह पता लग जाता था कि जोडा एक दूसरे के सौन्दर्य से प्रभावित है तो विवाह की अनुमति नही दी जाती थी। एक ही आधार पर अनुमति मिलती थी और वह था पार्टी की सेवा के लिए हम सन्तति उत्पन्न करना चाहते है। सभोग को हेय दृष्टि से देखा जाता था। ऐसे ही जैसे एनिमा से पेट साफ करने के कर्म को। परन्तु स्पष्ट रूप से यह सब नही कहा जाता था। यह बात बचपन से हर पार्टी-सदस्य के दिमाग मे बार-बार अपरोक्ष रूप से घुमाई जाती थी। तरुणो की सेक्स विरोधी लीग भी थी। यह बच्चो को ब्रह्मचर्य तथा आजीवन कौमार्य व्रत ग्रहण करने का व्रत दिलाती थी और इसी का प्रचार करती थी। उनका कहना था कि सभी बच्चे कृत्रिम गर्भाधान प्रक्रिया से उत्पन्न होने चाहिए। विंस्टन जानता था कि पार्टी इस मामले मे बहुत गभीर नही थी। परन्तु पार्टी की विचारधारा मे यह बात खप जाती थी। पार्टी पहले तो यौन भावना को ही समाप्त करा देना चाहती थी और यदि ऐसा नही तो कम से कम यौन कर्म को बडा तुच्छ, गन्दा और हेय बना देना चाहती थी। ऐसा क्यो किया जा रहा है, इसका कारण वह नही जानता था, लेकिन उसे लगता था कि ऐसा होना स्वाभाविक है। जहा तक औरतो का सबध था—पार्टी के प्रयत्न काफी सफल भी हुए।

वह फिर कैथराइन की बात सोचने लगा। उन लोगो को अलग हुए नौ-दस नही, शायद ग्यारह वर्ष हो गए थे। यह अजब बात थी कि उसे कैथराइन की बहुत कम याद आती थी। वह कभी-कभी भूल जाता था कि उसकी शादी भी हुई थी। उनका वैवाहिक जीवन केवल पन्द्रह मास का रहा। पार्टी तलाक की मजूरी नही देती थी। लेकिन जहा बच्चे नही होते थे वहा अलग हो जाने को अवश्य

प्रोत्साहन देती थी।

कैथराइन लम्बे कद की सुन्दरी थी। उसके बाल चमकीले थे। चाल-ढाल अत्यत शानदार थी। चेहरे पर सज्जनता का भाव था। परन्तु इस सबके होते हुए अकल के नाम पर वह कोरी थी। शादी के बाद यह बात बहुत जल्दी विन्स्टन ने समझ ली थी। नारो के सिवाय उसके दिमाग मे कुछ भी नही था। पार्टी की कोई भी बात वह मानने को तैयार हो जाती थी, वह चाहे कितनी ही मूर्खतापूर्ण क्यो न हो। इतना सब होते हुए भी वह उसके साथ ही रहता, यदि उसमे एक खराबी न होती, वह थी—सेक्स।

जैसे ही वह उसे स्पर्श करता था, वह एकदम कठोर हो जाती थी। उसे आलिगन करने पर ऐसा लगता था जैसे किसी लकडी की गुडिया को छाती से लगा लिया हो। वह जब उसे अपने आलिगनपाश मे बाध भी लेती थी, तो भी विन्स्टन को ऐसा लगता था कि वह दोनो हाथो से उसे अपने पास से हटा रही थी। उसकी मास पेशिया बहुत सख्त हो जाती थी। इसी से उपरोक्त धारणा हो जाती थी। वह चुपचाप पड रहती। न सहयोग करती और न विरोध। समर्पण कर निष्क्रिय हो जाती थी। यह स्थिति बहुत ही अजब थी और कभी-कभी तो भयानक प्रतीत होती थी। लेकिन वह उस समय भी कैथराइन के साथ रहने को तैयार था, यदि यह तय हो जाता कि दोनो के बीच यौन सबध नही रहेगे। हैरानी की बात यह थी कि कैथराइन ही इसके लिए राजी नही थी। उसका कहना था कि सन्तान अवश्य होनी चाहिए। इसलिए जब भी असभव नही होता, यह क्रिया सप्ताह मे एक बार नियमित रूप से होती थी। निश्चित दिन वह इस कार्य की प्रात ही याद दिला देती थी। उसका याद कराना इस ढग का होता, जैसे यह कोई बडा ही आवश्यक कार्य हो और उस रात होना बहुत ही आवश्यक हो, जिसे भुलाया न जा सकता हो। दो नाम रखे थे, उसने इस काम के 'सन्तान उत्पन्न करने का काम' और 'पार्टी के प्रति हमारा कर्तव्य।' (जी हा, वह इन शब्दो का ही प्रयोग करती थी।) परन्तु जब भी वह दिन आने को होता तो विन्स्टन को एक प्रकार का भय आकर घेर लेता। सौभाग्यवश, कोई बच्चा नही हुआ। अन्त मे वह हारकर प्रयत्न न करने के लिए राजी हो गई। शीघ्र ही, उसके बाद वे अलग हो गए।

विन्स्टन ने बहुत धीरे से सास ली। उसने फिर कलम उठाई और लिखा

'वह बिस्तर पर गिर पडो। इसके बाद बिना किसी प्रारभिक औपचारिकता

के उसने अपने कपडे हटा दिए। मैं…”

एकाएक उसे वह दृश्य याद हो आया। मन्द रोशनी, खटमल और सस्ते सेण्ट की बदबू और खुशबू की मिली गध उसकी नाक मे प्रवेश कर गई। उसका हृदय पराजय और पार्टी के विरुद्ध विद्रोह की भावना से अभिभूत हो गया। उसे लगा कि पार्टी ने अपनी सम्मोहन शक्ति से कैथराइन के श्वेत शरीर को बर्फ की तरह जमा दिया है। ऐसा क्यों होता है ? वर्षो बाद ही सही, उसे यहा आने के लिए क्यो मजबूर किया जाता है ? वह अपनी पत्नी को क्यो नही अपने साथ रख सकता ? किसी प्रेम काण्ड के होने की तो कल्पना भी नही की जा सकती थी। पार्टी की सभी स्त्रिया एक समान ही थी। सतीत्व की भावना उनमे इसी तरह कूट-कूटकर भर दी जाती थी, जिस तरह पार्टी के प्रति वफादारी की भावना। बचपन के वातावरण द्वारा, खेलो और शीतल जल द्वारा, स्कूल मे दिए जाने वाली शिक्षा द्वारा सेक्स विरोधी भावनाए लडकियो के दिलो मे भरी जाती थी। ऐसी ही बात की शिक्षा जासूसी की ट्रेनिंग देने वाली सस्थाओ मे यूथ लीग मे भी दी जाती। व्याख्यानो, परेडो, गीतो, नारो, सैनिक धुनो द्वारा भी इस स्वाभाविक भावना का दमन किया जाता। उसका खयाल था कि कुछ स्त्रिया अवश्य ही अपवाद होगी। परन्तु मन नही मानता था। उनमे से एक भी गर्भवती होने योग्य नही थी। पार्टी चाहती भी यही थी। और वह क्या चाहता था, वह चाहता था कि वह इस दीवार को तोड दे। चाहे प्रेम हो या न हो। यदि एक बार भी सभोग सफलतापूर्वक हो जाता तो वह वस्तुत: पार्टी के विरुद्ध विद्रोह के बराबर था। यह इच्छा ही विचारो का अपराध थी। यदि वह कैथराइन के साथ भी ऐसा करता तो उसे राजद्रोह माना जाता—चाहे वह भले ही उसकी पत्नी थी।

लेकिन अभी शेष कथा भी लिखनी थी। उसने लिखा .

‘मैंने जरा लैम्प तेज किया। मैंने उसकी शकल जब रोशनी मे देखी तो—’

अधेरे के बाद, तेल के लैम्प की जरा-सी तेजी मे भी बडो चमक आ गई थी। पहली दफा वह उस औरत को ठीक प्रकार से देख सका था। वह वापस उस औरत की ओर बढा और रुक गया। वासना और भय दोनो ने उसे पागल बना दिया था। उसे मालूम था कि उसने कितना बडा खतरा मोल लिया था। बहुत सभव था कि पुलिस का गश्ती दस्ता उसे बाहर निकलते ही पकड ले। और क्या पता लोग बाहर खडे प्रतीक्षा ही कर रहे हो। यदि वह काम बिना किए ही लौट

जाए तो···।

फिर भी उसे अपना अपराध स्वीकार ही करना पडेगा। उसने लैम्प के प्रकाश मे देखा कि वह औरत बुढिया थी। पेण्ट की वजह से वह वास्तविकता पहले नही देख पाया था। सफेद बाल भी दीख रहे थे। कही-कही। उसका मुह थोडा-सा खुल गया था। उसमे एक भी दात नही था। उसने जल्दी-जल्दी लिखा

'मैने प्रकाश मे देखा कि वह काफी बुढिया थी। कम से कम ५० बरस की। फिर भी मैने अपना उद्देश्य पूरा किया ही।'

उसने अपनी उगलियो से पलकें दबा ली। अन्तत उसने लिख ही डाला था। परन्तु लिखने से भी क्या फर्क पडता है। इस इलाज से काम नही हुआ। वह अब भी जोर-जोर से बकना चाहता था।

## (७)

अब कोई आशा है (विन्स्टन ने लिखा) तो वह सर्वहारा वर्ग से ही है।

यदि कोई आशा थी तो मजदूर या सर्वहारा वर्ग से ही थी। ओशनिया की पचासी प्रतिशत आबादी मज़दूरो की थी। यही बहुसख्यक तथा दलित समाज पार्टी को नष्ट कर सकता था। पार्टी की सत्ता को अन्दर से नही उलटा जा सकता था। पार्टी के अन्दर यदि उसके दुश्मन हो, तो भी वे एक नही हो सकते थे, क्योकि वे एक दूसरे को पहचानते भी नही थे। यदि ब्रदरहुड नाम की सस्था जैसी कोई चीज़ हो तो भी उसके सदस्य एक स्थान पर दो या तीन से अधिक सख्या मे एकत्र नही हो सकते थे। आखो से देखने का ढग, जरा तेज आवाज, कभी-कभी मुह से निकला अस्फुट शब्द भी विद्रोह मान लिया जाता था। यदि मज़दूरो को किसी प्रकार जगा दिया जाए तो उन्हे किसी प्रकार का षड्यत्र रचने की आवश्यकता ही नही पडेगी। उन्हे तो केवल उबल पडना है और अपने आपको इस तरह हिलाना है जिस तरह घोडा अपनी पीठ हिलाकर मक्खियो को भगा देता है। देर या सबेर ऐसा होना ही था। और अब तक···?

उसे सहसा याद हो आया—एक बार वह ऐसी सडक से गुजर रहा था जिस पर बडी भीडभाड थी। तभी औरतो के एक समूह के चिल्लाने की आवाज़ सुनाई दी। यह शोर थोड़ी दूर कही आगे हो रहा था। इस दहाड मे क्रोध और निराशा

की भावना स्पष्ट रूप से प्रकट होती थी। और—'ऊऽऊऽऊऽऽग्रौह !' यह ध्वनि घण्टे की आवाज़ की भाति प्रतिध्वनित हो रही थी। उसका हृदय उछलने लगा। 'क्या शुरू हो गया?' उसने सोचा। दगा! अन्तत मजदूरवर्ग विद्रोह कर ही बैठा। जब वह उस जगह पहुचा तो उसने देखा कि दो सौ, तीन सौ औरते बाज़ार मे एक दूकान को घेरे हुए है। उन सबकी शकले ऐसी थी जैसे वे ऐसे जहाज पर बैठी हो जो निश्चय ही डूब जाने वाला हो। परन्तु तब उनमे आपस मे झगडा होने लगा। दुकानदार शायद टीन के बर्तन बेच रहा था। देखने मे भी वह बर्तन बडा भद्दा और गन्दा था, परन्तु भोजन बनाने के लिए कोई भी बर्तन मिलना बडा ही कठिन था। अकस्मात् दुकानदार ने कह दिया कि उसका स्टाक खत्म हो गया। जिन औरतो को बर्तन मिल गया था वे तो भीड से बाहर निकलना चाहती थी और चाहती थी कि अब वे बर्तन लेकर घर वापस जाए, परन्तु जिनको नही मिला था वे दुकानदार पर यह आरोप लगा रही थी कि उसने पक्षपात किया है और अभी उसके पास कही और भी सुरक्षित स्टाक रखा है। विन्स्टन के भीड के पास पहुचते ही वे फिर चिल्लाई। दो औरते एक बर्तन के लिए आपस में खीचतान कर रही थी। उनके बाल मुह पर आ गए थे। एक ही क्षण वे खीच पाई थी कि बर्तन का हत्था निकल गया। विन्स्टन उनको बडी हिकारत भरी नजरो से देखता था। परन्तु उनके गले से जो चीख निकली थी, वह उसे सुनकर डर गया था। वे अन्य किसी महत्वपूर्ण प्रश्न पर इतनी जोर से क्यो नही चीखती!

उसने लिखा

'जब तक वे (मज़दूर) परिस्थितियो के प्रति जागरूक न होगे, तब तक वे कभी विद्रोह नही करेगे। और जब तक वे विद्रोह नही करते, वे अपने अधिकारो के प्रति जागरूक नही हो सकते।'

उसे ऐसा लगा कि उसने यह वाक्य पार्टी की किसी पुस्तक से नकल कर लिया है। पार्टी का दावा था कि उसने मजदूर वर्ग का पूजीपतियो से उद्धार किया था। पूजीपति उन्हे भूखा मारते थे, उन्हे चाबुको से पीटते थे, औरतो से कोयले की खानो मे काम लेते थे (सच यह था कि वे अब भी कोयलाखानो मे काम करती थी।) उनके बच्चो को आठ वर्ष की आयु में ही कारखानेदारो को बेच दिया जाता था। द्वैध विचार सिद्धान्तो के अनुसार इसके साथ ही पार्टी मजदूरो को यह भी सिखाती थी कि मज़दूर वर्ग स्वभावत अन्य कुछ लोगो के नीचे है। इसलिए

उनको वर्ग विशेष के नियत्रण मे रहना चाहिए। यह नियत्रण जानवरो की तरह का था और इस बात को वे कुछ नियमो द्वारा सिद्ध भी कर देते थे। सच तो यह था कि मजदूरो के सबध मे कोई वास्तविक जानकारी लोगो को थी ही नही। जानना आवश्यक भी नही था। जब तक वे काम करते है, बच्चे पैदा करते जाते है, तब तक उनकी क्रियाओ का कोई महत्व नही था। वे पैदा होते थे। वे कूडाखानो मे पलते थे। बारह वर्ष की अवस्था से वे काम मे लगा दिए जाते थे। सौन्दर्य और यौवन का सक्षिप्त काल आता। बीस की आयु मे विवाह हो जाता। तीस की आयु मे वे अधेड़ हो जाते थे,साठ के होते न होते मर जाते थे। उन्हे घोर शारीरिक परिश्रम करना पडता था। गृहस्थी और बच्चो की चिन्ता, पडोसियो से छोटे-छोटे झगडे,फिल्म, फुटबाल, बियर (शराब),और जुए जैसी चीजे ही उनके दिमाग पर छाई रहती थी। उनको नियत्रण मे रखना भी कठिन नही था। विचार-पुलिस के कुछ लोग बराबर उनमे घूमते रहते थे। वे झूठी अफवाहे फैलाते रहते थे। वे उन लोगो को भी छाट लेते थे जिनके खतरनाक हो जाने की सभावना रहती थी। लेकिन उनको पार्टी के सिद्धान्त सिखलाने की कोई कोशिश नही की जाती थी। मज़दूरो मे प्रबल राजनीतिक आकाक्षाओ का होना वाछनीय नही समझा जाता था। उनमे राष्ट्रीयता का भाव ही होना पर्याप्त था। इसी के आधार पर उनसे अधिक काम ले लिया जाता था और राशन घटा दिया जाता था। जब कभी उनमे असन्तोष भी होता था तो उससे मज़दूरो का कोई लाभ नही होता था क्योकि उन्हे किसी प्रकार का कोई ज्ञान तो होता नही था। वे छोटी-छोटी बातो पर ही आपस मे लड जाते थे। बडी बुराई की ओर उनका ध्यान ही नही जाता था। बहुत-से मज़दूरो के घरो पर तो टेलीस्क्रीन भी नही था। पुलिस भी उनसे बहुत कम छेडछाड करती थी। लन्दन मे अपराधियो की पूरी बस्ती थी। मज़दूरो की इस दुनिया मे चोर, उठाइगीरो, वेश्याओ, नशीली वस्तुओ के बेचनेवाले व्यापारियो आदि की अलग दुनिया थी। परन्तु यह सब मजदूरो के बीच था। इसलिए उनकी कोई परवाह नही करता था। नैतिकता के मामलो मे जो उनकी पारिवारिक परम्पराए थी, उन पर चलने और मानने के लिए मज़दूरो को पूरी स्वतत्रता थी। सेक्स सबधी पार्टी के ऊचे सिद्धान्तो को उन पर लागू नही किया जाता था। व्यभिचार के लिए उन्हे कोई दण्ड नही दिया जाता था। तलाक की अनुमति थी। धार्मिक पूजापाठ की भी उन्हे अनुमति थी। वे सन्देह के पात्र नही थे। पार्टी का

नारा था 'मजदूर और पशु स्वतत्र है'।

विन्स्टन ने धीरे से अपना हाथ नीचे किया और अपने फोडे को खुजलाया। उसमे फिर खुजली हो रही थी। अब वह फिर यह सोचने लगा था कि क्रान्ति के पूर्व जीवन कैसा था, यह जानना आज कितना असभव है। उसने श्रीमती पारसन्स से बच्चो के इतिहास की पुस्तक पढने के लिए माग ली थी। इसका एक अश उसने कापी मे नकल करना शुरू किया।

प्राचीन काल मे (पुस्तक मे लिखा था), स्वर्णक्रान्ति के पूर्व, लन्दन आज की तरह सुन्दर नही था। लन्दन बडा गन्दा और अधेरी बस्तियो का शहर था। इसमे लोगो को पेट भर भोजन मिलना भी दूभर था। सैकडो, हजारो व्यक्ति नगे पैर—बिना जूतो के घूमते थे। बहुतो को रहने के लिए कोई घर तक न था। तुम्हारे बराबर के बच्चो को दिन मे अपने निर्दयी मालिको के लिए बारह-बारह घटे काम करना पडता था। यदि बच्चे तनिक भी धीरे काम करते थे तो उनकी कोडो से खबर ली जाती थी। खाने को सूखी रोटी के टुकडे और पानी के सिवा कुछ नही मिलता था। ऐसी भयानक दरिद्रता मे कुछ लोगो के पास बडे-बड़े और सुन्दर महलो जैसे मकान थे। इनमे धनिक वर्ग के लोग रहते थे। इनके पास अपने काम के लिए तीस-तीस नौकर होते थे। ये मालिक बहुत मोटे और बदसूरत होते थे। इनके चेहरे से दुष्टता प्रकट होती थी। इनमे से एक की तसवीर सामने के सफे पर छपी है। यह आदमी लम्बा कोट पहने है। इसे फ्रॉक कोट कहा जाता था। यह एक टोपी भी पहने है। इसे टॉप हैट कहते थे। यह पूजीपतियो की वर्दी थी। उनके सिवा इस पोशाक को अन्य कोई नही पहनता था। ससार की सारी जायदाद इन्ही पूजीपतियो के कब्जे मे थी। उनके वर्ग के लोगो को छोड़ दुनिया का हर आदमी उनका गुलाम था। सारी जमीन, सब मकान, सारे कारखाने और सारा रुपया उनके कब्जे मे था। यदि कोई भी उनकी आज्ञा मानने से इन्कार करता तो वे उसे जेलखाने मे बद करा देते थे या वे उसे काम से हटा देते थे और भूखा मार डालते थे। साधारण आदमी को पूजीपति के सामने पहले झुकना पडता था और सलाम करना पडता था। तभी वह बोल सकता था। उसे सामने जाने के पहले अपनी टोपी उतारनी पडती थी और कुछ कह सकने के पूर्व 'श्रीमान' कहना पडता था। पूजीपतियो का सरदार 'राजा' कहलाता था। और...।

आगे जो कुछ था उसे विन्स्टन जानता था। अब लम्बी बाहो का चोगा पहनने वाले पादरियो का जिक्र होगा, इसके बाद जजो की चर्चा होगी। शेयरो तथा अन्य बातो की चर्चा होगी। इसमे उस कानून की चर्चा नही थी जिसके अनुसार पूजीपति किसी भी औरत के साथ सो सकता था। बच्चो की पुस्तक मे शायद ऐसे कानून की चर्चा अपेक्षित नही समझी गई। आप कैसे बतला सकते है कि इसमे से कितना सच और कितना झूठ था। सभवत यही सच हो कि आज औसत आदमी पहले के सर्वसाधारण की अपेक्षा अधिक सुखी हो। इसके विरुद्ध केवल एक ही प्रमाण था और वह यह कि आपका अन्तर इन बातो का विरोध करता था, यह भावना कि जिन अवस्थाओ मे आप रहे है, वे असत्य है। कोई न कोई ऐसा समय अवश्य रहा होगा जब यह अवस्था भिन्न रही होगी। आधुनिक जीवन की वास्तविक विशेषता अरक्षा या क्रूरता नही थी, बल्कि उसकी नग्नता, गन्दगी और निष्क्रियता या उत्साहहीनता थी। टेलीस्क्रीन से जिस जीवन के चित्र खीचे जाते थे या पार्टी के जो लक्ष्य थे, यथार्थ जीवन उनसे बहुत भिन्न था। पार्टी के सदस्यो तक के लिए राजनीति वर्जित थी। वह अपने रोज के आकर्षणहीन काम मे जुटा रहता था। नौकरी पाने की सतत चेष्टा करता रहता था। फटे मोजो को सीता रहता था। सैकरीन की टिकिया और सिगरेट के टुकडे बचाकर रखने मे व्यस्त रहता था। पार्टी का आदर्श बहुत जबरदस्त था। उसका स्मरण कर डर लगने लगता था। आदर्शो की दुनिया बडी चमकीली थी। वह इस्पात और कक्रीट की दुनिया थी। इसमे बडी बडी मशीने और भयकर अस्त्र होगे। योद्धाओ और कट्टर आदमियो का वह राष्ट्र होगा। वे सबके सब एकता के सूत्र मे बधे होगे, सबके विचार एक होगे, नारे एक होगे। वे मिलकर काम करेगे, लडेगे, विजयी होगे। तीन करोड आदमियो पर वे दृढता से शासन करेगे। इसके विपरीत, वास्तविकता यह थी कि शहर अधेरे और गदे थे। इनमे अधभूखे लोग रहते थे। सडको पर चलने वाले लोगो में से अधिकाश के जूते फटे होते थे। वे उन्नीसवी शताब्दी के मकानो मे रहते थे। इन मकानो मे उबले बन्दगोभी और पाखानो की दुर्गंध सदैव भरी रहती थी। उसे अपने सामने लन्दन का वह नजारा दिखाई पड रहा था जिसमे मलबो के ढेर थे, लाखो कूडो के डिब्बे थे और इसमे श्रीमती पारसन्स थी जो अपनी बद नाली को खोलने के लिए प्रयत्नशील थी।

उसने अपना टखना फिर खुजलाया। बार-बार टेलीस्क्रीन यह कहता था

कि आज पहले की अपेक्षा अधिक खाद्य सामग्री है, अधिक कपडा है, अधिक अच्छे मकान है, मनोरजन के अधिक साधन है और आज ओशनिया के लोग पहले से अधिक आयु तक जीते है, काम करते है, कद मे बडे, अधिक स्वस्थ, मजबूत, सुखी, बुद्धिमान और अधिक शिक्षित है। पचास वर्ष पूर्व ऐसा नही था। इस कथन का एक भी शब्द गलत या सही नही कहा जा सकता था। उदाहरण के लिए पार्टी का दावा था, वयस्क मजदूरो मे से ४० प्रतिशत आज साक्षर है। क्रान्ति के पूर्व यह सख्या केवल १५ प्रतिशत थी। पार्टी का यह भी दावा था, क्रान्ति के पूर्व हजार मे से तीन सौ शिशु मर जाते थे—जबकि अब केवल एक सौ साठ ही मरते है, आदि-आदि। यह ऐसी बाते थी जिनका कोई प्रमाण उपलब्ध नही था। न इधर न उधर। बहुत सभव था कि इनिहास की पुस्तको की सारी बाते कपोल कल्पना हो। पूजीपति किसी भी औरत के साथ सो सकता है—ऐसा कोई कानून विन्स्टन को याद नही पडता था। वह 'टॉप हैट' जैसा किसी टोपी के बारे मे भी नही जानता था।

हर बात, हर तथ्य पर कुहासा छाया था। झूठ को मिटा दिया गया था। जो मिटा यिदा गया था उसे भुलाया भी जा चुका था। मिथ्या महासत्य का रूप धारण कर चुकी थी। उसके पास एक ही ऐसा प्रमाण था जिससे जालसाजी सिद्ध की जा सकती थी। वह उस कागज को काफी देर तक अपनी मुट्ठी मे दबाए रहा था। सन् १९७३ मे, हा वह सन् १९७३ ही रहा होगा, और जो भी हो, लगभग इसी समय कैथराइन उससे अलग हुई थी। परन्तु वास्तविक बात सात या आठ वर्ष की पूर्व की थी।

बात सन् १९६५ के आसपास की है। यह वह समय था जव शुद्धीकरण का बड़ा अभियान शुरू हुआ था। इस अभियान मे क्रान्ति के वास्तविक नेताओ को सदैव के लिए समाप्त कर दिया गया। सन १९७० के आसपास उनमे से कोई बाकी नही रहा था। अपवाद यदि कोई था तो वह बडे भाई थे। शेष को या तो क्रान्ति-द्रोही ठहरा दिया गया था या प्रतिक्रान्तिवादी। गोल्डस्टीन भाग गया था और छिपा था। यह कोई नही जानता—कहा। कुछ नेता तो लापता हो गए थे। अधिकाश को सार्वजनिक रूप से मुकद्दमा चला कर फासी दे दी गई थी। इन मुकद्दमो मे सबने अपने बयानो मे अपराध स्वीकार कर लिए थे। अन्त मे जो बचे थे, वे थे, आरोन्सन, जोन्स और रदरफोर्ड। सन् १९६५ के आसपास

गिरफ्तारिया हुई थी। तभी ये तीनो भी पकडे गए थे। जैसा अक्सर होता है, वे अकस्मात् लापता हो गए और पता नही एक, सवा बरस कहा रहे। इस बीच कोई नही जानता वे कहा रहे। इसके बाद अकस्मात् उनको सबके सामने पेश किया गया और सार्वजनिक रूप से उनसे अपना अपराध स्वीकार कराया गया। उन्होने बतलाया कि वे दुश्मनो के एजेण्टो से मिलते थे (उन दिनो भी यूरेशिया से युद्ध चल रहा था)। उन्होने यह भी कहा कि उन्होने सरकारी रुपए का गबन किया है। पार्टी-सदस्यो की हत्याए कराई है। बडे भाई के नेतृत्व के विरुद्ध षड्यन्त्र रचा और ऐसे विध्वसक कार्य किए है जिनसे हजारो-लाखो आदमी मारे गए। इसके बाद उन्हे माफ कर दिया गया, पार्टी मे फिर रख लिया गया। उन्हे दिखावटी तौर पर महत्वपूर्ण पद दिए गए, परन्तु वे वस्तुत थोथे थे। तीनो ने 'टाइम्स' मे लम्बे-लम्बे लेख लिखे। इन लेखो मे उन्होने अपनी पथ-भ्रष्टता के कारण बतलाए और इसके बाद वादा किया कि वे अपने आपको सुधारेगे।

रिहाई के कुछ दिन बाद उन तीनो को विन्स्टन ने चेस्टनट कैफे मे देखा था। वह कितनी तृष्णा और कितने भय से उनको तिरछी निगाहो से बार-बार देखता था, यह विन्स्टन को याद हो आया। वे तीनो आयु मे उससे कही अधिक थे। वे पुरानी दुनिया की यादगार-सी लगते थे। पार्टी के आरभिक दिनो की शूरवीरता की याद उन्हे देखकर आ जाती थी। गृहयुद्ध और गुप्तवास के सघर्ष की रेखाए भी उनके चेहरे से झलकती थी। जब बडे भाई का नाम भी लोगो ने नही सुना था, ये नेता तबसे प्रसिद्ध थे। तारीखे और सन् उसे याद नही था। परन्तु अब वे राजद्रोही थे, अपराधी थे, शत्रु थे, अछूत थे और निश्चित था कि एक या दो वर्षो के भीतर उनको समाप्त कर दिया जाएगा। एक बार जो आदमी विचार-पुलिस के हाथ पड गया, वह फिर अपनी जान बचा नही पाया। वे उन लाशो की तरह लग रहे थे जिन्हे कब्र वापस भेजा जाना था।

उनके सबसे पास की मेजो पर कोई नही बैठा था। ऐसे आदमियो के आस-पास भी देखा जाना बुद्धिमत्ता नही थी। उनके सामने लौग से सुगधित शराब के गिलास रखे थे। चेस्टनट कैफे मे मिलने वाली शराब की यही विशेषता थी। तीनो में से रदरफोर्ड के व्यक्तित्व से ही विन्स्टन सबसे अधिक प्रभावित हुआ। रदरफोर्ड किसी समय बडा प्रसिद्ध व्यंग चित्रकार था। उसके व्यग चित्रो ने क्रान्ति के पूर्व और उसके दौरान जनमत तैयार करने मे बडी मदद दी थी। अब भी

कभी-कभी 'टाइम्स' मे उसके कार्टून छप जाते थे। वे रगढग से उसके पहले के व्यग चित्रो की नकल प्रतीत होते थे। उन्हे देखकर तबियत फडक नही जाती थी। सन्तोष भी नही होता था। वही पुरानी कथा घुमा-फिरा कर दोहराई जाती थी। गन्दी मजदूर बस्तिया, भूखे मरते बच्चे, सडको पर युद्ध, अपनी विशेष ढग की टोपी लगाए पूजीपति—बाडो पर चढे लडते हुए भी उन्हे अपनी टोपी की अधिक चिन्ता थी, ऐसा लगता था। इन चित्रो से ऐसा लगता था कि भूतकाल मे लौटने की बराबर और सतत चेष्टा की जा रही है, जिसके सफल होने की कोई आशा नही है। लम्बा चौडा, देवो-सा शरीर, चिकने बाल और फूले हुए ओठ। किसी समय वह बडा ही सबल रहा होगा। अब उसकी वह विशाल काया निर्बल हो रही थी, निढाल होती जा रही थी। हर तरफ से गिरी पड रही है, ऐसा लगता था। ऐसा लग रहा था कि जैसे आखो के सामने कोई पहाड टूटकर गिरा जा रहा है।

पन्द्रह बजे (दिन के तीन) का एकान्त वक्त था। विन्स्टन को याद नही आ रहा था कि उस वक्त वह कैसे कैफे मे आ गया था। कैफे करीब-करीब बिलकुल खाली पडा था। टेलीस्क्रीन से कोई धुन बज रही थी। तीनो आदमी, चुपचाप कोने मे अपनी मेज पर बैठे थे। बिना कहे वेटर शराब के ताजे गिलास भर-भरकर ला रहा। उनकी बगल की मेज पर शतरज की बाजी बिछी थी लेकिन खेल शुरू नही हुआ था और तभी, शायद आधे मिनट के लिए टेलीस्क्रीन मे कुछ हो गया। सगीत की धुन बदल गई। कुछ ऐसी आवाज आई जिसका वर्णन करना कठिन है—फटी-सी गधे के रेकने की-सी, जिसमे चिढाने का भाव भी था। विन्स्टन इसे 'पीली धुन' कहता था और इसके बाद किसी ने गाना शुरू किया :

Under the spreading chestnut tree
I sold you and you sold me
There lie they, and here lie we
Under the spreading chestnut tree

(अखरोट के विशाल वृक्ष के नीचे
मैने तुम्हे बेचा और तुमने मुझे
वहा झूठ बोले वे और यहा झूठे बोले हम
अखरोट के विशाल वृक्ष के नीचे।)

परन्तु वे तीनो अपने स्थान से हिले भी नही। लेकिन रदरफोर्ड की तरफ

दुबारा विन्स्टन ने देखा तो उसे पता लगा कि रदरफोर्ड की आखो मे आसू भर आए थे। तभी अत्यन्त भयभीत भाव से, यह बिना जाने कि भय किस कारण हुआ, विन्स्टन ने देखा कि आरोन्सन और रदरफोर्ड दोनो की नाके टूटी हुई है।

कुछ ही दिनो बाद वे फिर पकड लिए गए। कहा गया कि रिहाई के बाद से ही वे नए-नए षड्यंत्र रचने लगे थे। दूसरे मुकद्दमे मे उन्होने अपने सारे नए और पुराने अपराध स्वीकार कर लिए। उनको फासी दी गई और उनके इस तरह मारे जाने के बाद भावी सन्तति की चेतावनी के लिए उनके अन्त की कथा इतिहास मे लिख दी गई। इसके कोई पाच वर्ष बाद सभवत सन् १९७३ मे एक दिन विन्स्टन के पास कुछ कागज़ आए। वह जब उन्हे खोल कर देख रहा था तो उसे एक ऐसा कागज़ मिला जो कुछ कागजो मे मिलाकर रख दिया गया था और उसके बारे मे किसी को कुछ याद नही रहा था। खोलते ही कागज की विशेषता विन्स्टन की समझ मे आ गई। दस वर्ष पहले के टाइम्स का यह अधफटा पृष्ठ था। यह ऊपर का हिस्सा था, जिसमे तारीख भी छपी थी। इसमे न्यूयार्क के एक पार्टी-जलसे का चित्र था। इस सामूहिक चित्र के बीच मे नेताओ की जगह तीन व्यक्ति थे—जोन्स, आरोन्सन और रदरफोर्ड। इसमे कोई गलती नही हो सकती थी क्योकि चित्र के नीचे उनके नाम भी लिखे थे।

अब मुद्दे की बात यह थी कि तीनो व्यक्तियो ने अपने मुकद्दमो मे यह स्वीकार किया था कि उस तारीख को वे यूरेशिया मे थे। कहा गया था कि वे कनाडा के गुप्त हवाई अड्डे से साइबेरिया आए और वहा उन्होने यूरेशियन प्रधान सेनापति से मिलकर महत्वपूर्ण गुप्त सैनिक रहस्य उनको बता दिए। यह तारीख विन्स्टन के दिमाग मे बनी रही क्योकि यह गर्मियो के मध्य की बात है। परन्तु यह कहानी और बहुत-सी जगह भी रिकर्ड मे होगी। इससे एक ही परिणाम निकलता था और वह यह कि सारे इकबाली बयान झूठे थे।

बेशक यह कोई नई खोज नही थी जब शुद्धिकरण मे लोगो को पकडा गया और मार डाला गया उस समय भी विन्स्टन को यह विश्वास नही हुआ था कि जो अभियोग उन पर लगाए गए है, वे सच्चे है। परन्तु यह सबूत सामने था। अगर उसे दुनिया भर के अखबारो मे किसी प्रकार छपवा दिया जाता और उसका महत्व भी बता दिया जाता तो पार्टी की धज्जिया उड़ाने के लिए इतना काफी था।

वह तुरन्त काम मे जुट गया। जैसे उसने देखा कि फोटोग्राफ क्या है और उसकी विशेषता क्या है। उसने तुरन्त दूसरे कागजो मे उस चित्र को ढक दिया। सौभाग्यवश जब वह कागज उसने खोला था तो वह टेलीस्क्रीन के लिए उलटा पडता था।

उसने अपना पैड घुटनो पर रखा और कुर्सी को पीछे खिसका लिया जिससे टेलीस्क्रीन से अधिक से अधिक दूर हो जाए। अपने चेहरे को भावहीन बनाए रखना कठिन नही था, सास का आना-जाना भी नियत्रित होना चाहिए था, लेकिन ऐसे मौको पर हृदय की गति को नियत्रित करना कठिन था। टेलीस्क्रीन इसे भी ग्रहण कर लेता था। उसने दस मिनट प्रतीक्षा की और इसके बाद बिना खोले उसने चित्र को भट्ठी वाले छेद मे छोड दिया। दूसरे ही मिनट वह जलकर भस्म हो गया।

यह कोई दस या ग्यारह वर्ष पूर्व की बात थी। आज यदि यह चित्र मिला होता तो उसने उसे अपने पास रख ही लिया होता। वह चित्र नष्ट हो गया था लेकिन उसकी याद मात्र से ही उसे सहारा मिलता था। वह सोचता था कि भूतकाल पर क्या पार्टी का नियत्रण उतना सशक्त नही है जितना वह समझता है? इसलिए कि वह सबूत जिसका आज कोई अस्तित्व नही है, कल तक मौजूद था।

लेकिन आज यदि वह चित्र राख मे से उठकर फिर बन जाए तो भी वह सबूत नही माना जाएगा। जब वह चित्र मिला था, तब भी ओशनिया यूरेशिया से लड नही रहा था। इसलिए यही कहा जाता कि उन तीनो नेताओ ने ईस्ट एशिया के एजेण्टो को ही गुप्त रहस्य बतलाए होगे। उस समय से कई बार, दो या तीन बार, स्थिति बदल चुकी है। बहुत सभव है कि इकबाली बयान अब तक इतनी बार लिखे गए हो कि मूल तथ्य और तिथिया बिलकुल ही भूल मे पड गई हो। भूत तो बराबर बदलता रहता था। भूत को क्यो बदला जा रहा है, इसका तात्कालिक कारण तो समझ मे आता था, किन्तु दीर्घकालीन लक्ष्य नही समझ मे आता था। उसने कलम उठाकर लिखा:

'मै जानता हू 'कैसे', परन्तु 'क्यो', यह नही जानता।'

विन्स्टन सोच रहा था, जैसा उसने पहले भी कई बार सोचा था, कही वह पागल तो नही हो गया है? शायद पागल ऐसा अल्पसख्यक होता है, जिसकी सख्या एक ही होती है। एक वक्त था जब यह विश्वास करना पागलपन समझा

जाता था कि पृथ्वी सूर्य की परिक्रमा करती है, आज यह कि अतीत अपरिवर्तनीय है। सभवत वह अकेला ऐसा व्यक्ति हो जो इस तरह का विश्वास करता हो, और यदि वह अकेला था तो अवश्य पागल था। परन्तु पागल होने के विचार से उसे कोई परेशानी नही हुई। असल भय तो उसे यह था कि कही वह अकेला तो नही है, जो यह विश्वास करता हो।

उसने बच्चो के इतिहास की पुस्तक उठा ली। उसके मुखपृष्ठ पर बडे भाई का चित्र था। वे सम्मोहनात्मक आखे उसकी आखो मे घूर रही थी। ऐसा लगता था कि कोई जबर्दस्त बोझा आपके सिर पर लदा था। आपकी खोपडी मे वह बोझा घुसा जा रहा है। आपका दिमाग फटा जा रहा है। आपके विश्वासो को वह छिन्न-भिन्न किए दे रहा है। वह आपको अपना सारा विवेक खो देने के लिए बाध्य कर रहा है। अन्त मे पार्टी आपसे कहेगी दो और दो पाच होते है और आपको मानना पडेगा। कभी न कभी वे अवश्य ऐसा करेगे। पार्टी-अधिकारियो की स्थिति ही ऐसी थी। अपने अनुभव को मत मानो। पार्टी का दर्शन था बाह्य यथार्थता कुछ नही है। सामान्य विवेक का होना अपराध है। यदि वे इसलिए आपको मार दे कि आप उनके विरुद्ध सोचते है तो भी ठीक है। बुरा यह लगता था कि कही आप ही तो गलत रास्ते पर नही है। आखिर आप कैसे जानते है कि दो और दो चार होते है। या गुरुत्वाकर्षण शक्ति कार्य करती है ? या अतीत अपरिवर्तनीय है ? यदि अतीत और वर्तमान दोनो ही दिमाग मे है और दिमाग पर नियत्रण किया जा सकता हो, तब ? तब क्या…?

लेकिन नही। अकस्मात् उसने अनुभव किया कि उसका साहस वापस लौट आया। वह कठोर हो गया था। ओ'ब्रायन का चेहरा उसके सामने आकर तैर गया। आज उसे पहले से भी अधिक विश्वास हो गया था कि ओ'ब्रायन उसके पक्ष मे है। वह यह डायरी ओ'ब्रायन के लिए लिख रहा था। वह उसके लिए लिखा गया अन्तहीन पत्र है जो कोई कभी नही पढेगा। परन्तु यह उसके लिए लिखा गया पत्र था तथा वह इससे प्रेरणा ग्रहण कर रहा था।

पार्टी का कहना था कि आखो और कानो का सबूत मत मानो। यह उसकी अतिम आशा थी। सहसा उसका हृदय डूबने लगा। उसने अनुभव किया कि वह पार्टी की अपार शक्ति के आगे कुछ नही कर सकेगा। बहस मे पार्टी के बुद्धिवादी सदस्य ऐसे तर्क देगे जिनका उत्तर देना तो दूर, वह उनको समझ भी नही

सकेगा। फिर भी उसका पक्ष सही है। वे गलत है और वह सही। सत्य की रक्षा करनी ही होगी। भौतिक ससार का अस्तित्व है। उसके कानून नही बदलते। पत्थर कठोर होते है। पानी गीला होता है। जो चीजे किसी सहारे से नही टिकी होती वे नीचे गिर जाती है। यह सोचते हुए विन्स्टन ने अपनी कापी मे लिखा

'दो और दो चार होते है, यह कहने का अधिकार ही स्वतत्रता है। यदि यह अधिकार मिल जाता है तो और सब चीजे मिल जाएगी।'

## ( ८ )

विन्स्टन सडक पर जा रहा था, तभी उसके नासापुटो मे कही भुन रही कॉफी की खुशबू—असली कॉफी की, विक्टरी कॉफी की नही, तैरती हुई घुस गई। विन्स्टन अनिच्छापूर्वक ठिठक-सा गया। कुछ क्षणो के लिए वह अपने शैशव के अर्ध विस्मृत ससार मे उडकर पहुच गया। इसके बाद दरवाजा बन्द होने की आवाज आई। इसके साथ ही जिस प्रकार सहसा खूशबू आई थी, उसी प्रकार वह खो भी गई।

वह फुटपाथ पर शायद कई मील टहलता चला गया। टखने का फोडा दर्द से लप-लप करने लगा था। तीन सप्ताह मे दूसरी बार वह सामुदायिक केन्द्र नही गया था। यह बडी ही लापरवाही थी, क्योकि केन्द्र की उपस्थिति पर सरकार की दृष्टि रहती थी। सिद्धान्तत पार्टी के सदस्य का कोई वक्त खाली नही होता था। वह बिस्तर के अलावा अन्यत्र कही एकान्त में नही होता था। यह मान लिया गया था कि जब वह खा-पी नही रहा होगा, या काम पर नही जुटा होगा उस समय वह किसी न किसी सामुदायिक मनोरजन मे भाग ले रहा होगा। कोई भी ऐसा काम जिससे यह प्रकट हो कि आप एकान्त चाहते है, खतरनाक था। नई भाषा मे इसके लिए शब्द था 'निजी जीवन'। इसका अर्थ था व्यक्तिपरकता और सनकी-पन। परन्तु आज जब वह मत्रालय से निकला तो उसे लगा कि अप्रैल की सध्या की यह हवा सारे श्रम हर लेनेवाली है और उसकी तबियत घूमने को हो आई। आकाश आज अधिक स्वच्छ था और मौसम की गरमी विश्रामदायी थी। इतना अच्छा मौसम उसने वर्ष भर अनुभव नही किया था। इस मौके पर सामुदायिक केन्द्र के शोर भरे वातावरण में कई घटे बिताना उसे बडा कठिन लगा। वहा उबा

थी। पुलिस के गश्ती दस्ते रोक सकते थे। 'क्या हम आपके कागज देख सकते है कामरेड ? आप यहा क्या कर हे है ? आपने दफ्तर कब छोडा ? क्या आपके घर जाने का यह *निक मार्ग है ?'—आदि-आदि। ऐसा कोई नियम नही था कि आप असामान्य मार्गो से होकर न गुजरे परन्तु विचार नियन्त्रक पुलिस को पता चल जाए तो वह आप पर निगाह रखने लगेगी।

अकस्मात् सारी सडक मे हलचल मच गई। चारो तरफ से चेतावनी दी जाने लगी। सब लोग मकानो के अन्दर दौडते हुए खरगोशो की भाति घुसने लगे। एक जवान औरत विन्स्टन के सामने कूदकर सडक पर आई और बाहर खेलते हुए बच्चे को घसीटकर फिर दरवाजे के अन्दर घुस गई। उसने अपनी छाती पर पडे कपडे (एप्रन) मे बच्चे को लपेट लिया था। यह सब आख झपकते हो गया। इसी समय काला सूट पहने एक आदमी बगल की गली से दौडता हुआ विन्स्टन की ओर आया और आकाश की ओर सकेत करने लगा।

'स्टीमर!' उसने चिल्लाते हुए कहा, 'देखिए! तुरन्त मुह के बल लेट जाइए।'

राकेट बमो को कुछ लोग स्टीमर कहते थे। विन्स्टन तुरन्त मुह के बल लेट गया। मजदूर जब भी ऐसी चेतावनी देते थे तो उनकी आशका हमेशा सही होती थी। उन्हे पता नही कैसे, राकेट बमो के आने की खबर कुछ सेकेड पहले ही लग जाती थी। कहा यह जाता था कि राकेट आवाज से भी अधिक तेज चलते थे। एकाएक जोरो का शोर हुआ और फुटपाथ तथा सडक कापने लगी। कुछ चूरा-सा बरस कर उसकी पीठ पर गिर पडा। जब वह उठा तो उसे लगा कि पास की खिडकी का शीशा चूर-चूर हो गया और उसी का चूरा उसकी पीठ पर गिरा है। यह शीशा खिडकी मे लगा था।

वह चलता रहा। आगे दो सौ मीटर की दूरी पर सडक के आसपास के मकानो को बम ने नष्ट कर दिया था। आकाश मे काले धुए का बादल-सा बन गया था। और पास मलवा पडा था जिसके चारो ओर आदमी खडे थे। मलवे में दबी उसे रक्त से लथपथ एक कोई लम्बी चीज दिखलाई पडी। ध्यान से देखने पर पता चला कि यह किसी आदमी का हाथ है जो कलाई से कट गया था। हाथ इतना सफेद हो गया था कि उसकी तुलना सफेद प्लास्टर से की जा सकती थी।

उसने लात मारकर उसे कूडेखाने की ओर फेक दिया। इसके बाद भीड से

बचने को वह दाहिनी तरफ की एक गली मे घुस गया। तीन-चार मिनट मे वह उस क्षेत्र से बाहर आ गया जहा बम गिरा था। दूसरी सडक पर सारा काम इस तरह हो रहा था जैसे बगल मे कही कोई दुर्घटना हुई ही न हो। करीब बीस बजे (रात के ८ बजे) थे। मजदूरो की भीड शराबखानो मे जमा थी। उन गन्दे दरवाजो मे से, जो अनगिनत बार खुल और बन्द हो रहे थे, पेशाब, लकडी के बुरादे और शराब की खट्टी महक आ रही थी। बाहर की तरफ निकले मकान के छज्जे पर एक आदमी अखबार पढ रहा था और दो आदमी उसके दोनो कन्धो की तरफ से अखबार पढने की कोशिश कर रहे थे। वे पढने मे व्यस्त थे। शायद कोई बडा गम्भीर समाचार पढ रहे थे। अभी वह उनसे कुछ दूर था कि तीन मे से दो मे झगडा होने लगा। ऐसा लगा कि मार-पीट हो जाएगी।

'क्या तुम नही सुन रहे जो मै कह रहा हू ? मै कह रहा हू जिसके बाद सात का अक होता है ऐसा कोई नम्बर पिछले चौदह महीने से नही जीता है।'

'ठीक है तो!'

'नही ऐसा नही है। मैने पिछले दो वर्षो का ब्योरा रख छोडा है। मै बराबर लिखता रहता हू घडी की तरह। मै कहता हू ऐसा कोई भी अक जिसके अन्त में सात हो…'

'हा, एक सात अक वाला जीता है। मै तुम्हे संख्या भी बता दूगा। चार शून्य सात। फरवरी मे, फरवरी के दूसरे सप्ताह मे।'

'फरवरी मे, क्या बात करते हो ? मैने सब लिख छोडा है। और मै कहता हू कि कोई भी ऐसी सख्या…'

'ओह, बन्द करो यह बकवास!' तीसरे आदमी ने कहा।

वे लाटरी की बात कर रहे थे। कोई तीस मीटर आगे जाकर विन्स्टन ने पीछे देखा। वे अभी तमतमाए मुह से तर्क-वितर्क करते चले जा रहे थे। हर सप्ताह लाटरी मे एक लम्बी रकम दी जाती थी। इसमे मजदूर बहुत रुचि लेते थे। ऐसे करोडो मजदूर थे जिनके लिए जीवन का यदि सारा नही तो प्रमुख आकर्षण लाटरी था। जो लिखना-पढना भी नही जानते थे वे भी इसमे अपनी स्मरण-शक्ति का चमत्कार दिखलाते हुए ऐसा जोड-तोड करते थे कि आदमी आश्चर्य-चकित रह जाता था। बहुत-से लोग केवल भविष्यवाणी करके और लाटरी बेचकर अपनी जीविका कमाते थे। यह काम समृद्धि मन्त्रालय का था और विन्स्टन का

इससे कोई सम्बन्ध नही था। परन्तु वह जानता था कि लाटरी का पुरस्कार कल्पना मात्र था। वही क्या पार्टी का हर आदमी जानता था। केवल छोटी-छोटी रकमे दी जाती थी। बडी रकमो के पाने वाले तो कल्पित व्यक्ति होते थे। ओश-निया के एक भाग से दूसरे भाग के बीच सचार व्यवस्था इतनी अस्तव्यस्त थी कि ऐसी व्यवस्था कर पाना कोई कठिन काम नही था।

फिर भी यदि कही आशा थी तो वह मजदूरो से ही थी। आपको उनका सहारा लेना ही था। शब्दो मे यह बात तर्कसम्मत थी। अब वह जिस गली में था वह मुडकर पहाडी के नीचे चली गई थी। उसे ख्याल आ रहा था कि वह आस-पास कही आ चुका है और अब मुख्य मार्ग दूर नही है। तभी कुछ लोगो के चिल्लाने की आवाज आई। वह सीढियो के करीब-करीब था जिनके नीचे कुछ दुकानदार बासी सब्जी बेच रहे थे। तब बिन्स्टन को याद आया कि वह कहा है। यह गली मुख्य सडक से मिलती थी और मुख्य सडक पर आकर पाच मिनट से भी कम चलने पर उस कबाडी की दुकान आती थी जहा से उसने कापी खरीदी थी। उसी दुकान के कुछ आगे से उसने कलम और स्याही की बोतल खरीदी थी।

वह एक क्षण सीढियो पर ठिठक कर खडा हो गया और सोचने लगा। गली के दूसरी ओर शराब की दुकान थी जिसकी खिडकियो पर धूल जमी थी। एक बुड्ढा जिसकी मूछे फहरा रही थी, दरवाजा खोलकर अन्दर घुस गया। उसे लगा कि वह बुड्ढा अस्सी का तो अवश्य होगा। जिस सयम क्रान्ति हुई थी उस समय उसकी उमर ३०-३२ की जरूर होगी। लुप्त पूजीवादी दुनिया के और इस नए ससार के बीच इस वृद्ध जैसे लोग अतिम कडी थे। पार्टी मे ऐसे बहुत-से व्यक्ति नही थे जिनके वर्तमान विचार क्रान्ति के पहले के हो। वृद्धो की पीढी को सन् १९५० और सन् १९७० के बीच हुए शुद्धिकरण मे समाप्त कर दिया था। जो बच गए थे, वे इतना डर गए थे कि पार्टी की सारी बाते उन्होने आखें बन्द करके मान ली थी। यदि क्रान्ति के पूर्व की वास्तविक दशा कोई बतला सकता था तो ऐसा ही कोई वृद्ध मजदूर बतला सकता था। सहसा उसे इतिहास की पुस्तक का वह अश याद आ गया जो उसने अपनी डायरी मे नकल किया था। उसने सोचा कि वह शराबखाने मे घुस जाएगा और उससे परिचय प्राप्त करके उसके बचपन की बाते पूछेगा। 'आपका बचपन कैसा था? वे दिन कैसे थे? आज की हालत अच्छी है या पहले वाली?'

इसके पूर्व कि वह डर जाए उसने जल्दी-जल्दी गली पार की। यह पागलपन था। शराबखानो मे मजदूरो से बात करना नियम विरुद्ध नही था, किन्तु ऐसा असाधारण अवश्य था, और किसी का ध्यान इस असाधारण बात की ओर न जाए, यह असभव था। यदि इस समय पुलिस का गश्ती दल आ गया तो वह कह देगा कि उसे चक्कर आ गया था। परन्तु वह उसकी बात का विश्वास करेगा इसमे सन्देह था। उसने दरवाजा खोला और शराब की खट्टी-सी महक उसके मुह पर आकर लगी। उसके घुसते ही कमरे का शोर आधा रह गया। उसने अपनी पीठ के पीछे अनुभव किया कि सब लोग उसी की तरफ सदिग्ध दृष्टि से देख रहे है। एक कोने मे कोई खेल चल रहा था। वह लगभग आधे मिनट बद रहा। वह बुड्ढा, जिसके पीछे वह अन्दर आया था, 'बार' के सामने खडा दुकानदार से कुछ झगडा-सा कर रहा था। उसके आसपास खडे लोग उस झगडे के दृश्य देख रहे थे।

'मैने तुमसे काफी सभ्यतापूर्वक बात की थी—नही क्या?' वृद्ध कह रहा था। उसने अपने कधे सीधे कर लिए थे, 'तुम मुझसे कहते हो कि तुम्हारे पास एक पिण्ट (माप) भी शराब नही है।'

'पिण्ट क्या होता है?' दुकानदार ने पूछा।

'धिक्कार है तुम्हे। तुम अपने को ठेकेदार कहते हो और तुम्हे पिण्ट नही मालूम क्या होता है? क्वार्ट का आधा, और एक गैलन मे चार क्वार्ट होते है। क्या तुम्हे, ए, बी, सी, पढाऊ?'

'मैने तो सुना नही' दुकानदार ने कहा, 'मै तो लिटर और आधा लिटर जानता हू। आपके सामने आलमारी मे गिलास रखे है।'

'मैं तो पिण्ट पसन्द करता हू' बुड्ढा हठ कर रहा था, 'तुम मुझे एक पिण्ट शराब दे सकते हो? मेरी जवानी मे ये लिटर-पिटर कुछ नही थे।'

'जब तुम जवान थे,' दुकानदार ने अन्य ग्राहको की ओर देखते हुए कहा, 'उस समय हम सब पेडो पर रहते थे।'

इस बात को सुनकर सब लोग हस पडे और विन्स्टन के अन्दर घुसने से जो बेचैनी-सी लोगो मे पैदा हो गई थी, वह गायब हो गई। बुड्ढे का सफेद चेहरा लाल -लाल हो गया। वह घूम गया और कुछ बडबडाता हुआ विन्स्टन से आकर भिड गया। विन्स्टन ने उसकी बाहे हलके से थाम ली और पूछा, 'मै आपको थोड़ी-

सी शराब पिला सकता हू क्या ?'

वृद्ध ने कहा, 'आप भले आदमी लगते है।' अभी तक वृद्ध ने नीली वर्दी नही देखी थी। विन्स्टन ने दुकानदार से कहा, 'एक पिण्ट शराब दो।'

दुकानदार ने मोटे काच के गिलासो मे दो आधे लिटर बियर डाल कर दे दी। इन मज़दूरो के शराबखानो मे बियर ही एकमात्र शराब थी जो मिलती थी। 'जिन' मजदूरो को नही मिलती थी। परन्तु वे चाहते तो कही न कही से आसानी से पा जाते थे। जुआ फिर तेजी से होने लगा था। लाटरी टिकटो की बाते फिर शुरू हो गई थी। खिडकी के पास एक छोटी-सी मेज थी, उस पर बैठकर विन्स्टन और वृद्ध दोनो आराम से बाते कर सकते थे। यहा से उनकी बाते दूसरा आदमी नही सुन सकता था। यह बडा ही खतरनाक था, किन्तु विन्स्टन ने देख लिया था कमरे मे टेलीस्क्रीन नही था। यह बडी नियामत थी।

वृद्ध ने बैठते ही कहा, 'आधे लिटर से मेरी तबियत नही भरती। मुझे तो एक पिण्ट चाहिए। लिटर बहुत ज्यादा हो जाता है। पैसे की परवाह न भी की जाए तो भी उससे मुझे पेट मे तकलीफ हो जाती है।'

विन्स्टन ने पूछा, 'आपने जवानी से अब तक बहुत-से परिवर्तन देखे होगे ?'

बुड्ढे ने कमरे मे चारो तरफ देखा जैसे उसमे ही कुछ बदल गया हो। अन्त मे उसने कहा, 'उन दिनो बियर अच्छी होती थी और सस्ती भी। चार पेस का पिण्ट मिलता था। यह युद्ध छिडने के पहले की बात है।'

'कौन-सा युद्ध ?' विन्स्टन ने पूछा।

'सब युद्ध ही था।' बुड्ढे ने उत्तर देने के लिए उत्तर देते हुए कहा। इसके बाद गिलास उठाकर बोला, 'आपकी स्वास्थ्य-कामना करते हुए!'

उसके गले की गाठ बडी तेज़ी से ऊपर-नीचे होने लगी। देखते ही देखते गिलास की बियर खत्म हो गई। विन्स्टन 'बार' जाकर दो हाफ लिटर और ले आया। बुड्ढा यह भूल गया था कि एक लिटर शराब पीना उसे नुकसान करेगा।

विन्स्टन ने कहा, 'आप तो मुझसे उमर मे बहुत बडे है। मेरे पैदा होने के पूर्व आप जवान हो गए होगे। आप तो यह भी जानते होगे कि क्रान्ति के पूर्व की दुनिया कैसी थी। मेरी आयु के लोग तो उन दिनो के बारे मे कुछ भी नही जानते। हम तो किताबो को पढकर ही अपना ज्ञान वर्धन कर सकते है। किताबो मे लिखा है कि लन्दन का वह जीवन आज से बिलकुल भिन्न था। उन दिनो भयानक

दमन, निर्धनता और अन्याय था। आजकल तो हम उसकी कल्पना भी नही कर सकते। लाखो या करोडो आदमियो मे से पूजीपति नाम के ही कुछ लोग मजे मे रहते थे। सारी शक्ति भी उन्ही के हाथ मे थी। वे शानदार मकानो मे रहते थे। वे तीस-तीस नौकर रखते थे। मोटरकारो मे या चार घोड़ो की गाडियो मे चलते थे। शैम्पन पीते थे। वे खास टोप लगाते थे।...'

बुड्ढे के चेहरे पर सहसा चमक आ गई।

'खास टोप,' उसने कहा, 'यह कैसी अजब बात है? यही बात कल मेरे भी दिमाग मे आई थी। पता नही क्यो। मैने इधर ऐसे टोप बरसो से नही देखे। मैने पिछली बार अपनी साली के मरने पर यह टोप लगाया था। इस टोप की अन्त्येष्टिक्रिया के समय ही पहनने का रिवाज था। यह बात कोई पचास बरस पहले की है, जब मैने टोप लगाया था।

'इन टोपो की यह खास बात थी कि इनको पूजीपति, कुछ वकील, पादरी तथा कुछ इने-गिने लोग ही लगाते थे। वही सारी जमीन के स्वामी थे। हर चीज़ इन्ही के लाभ के लिए थी। और सब साधारण गुलाम थे। वे आप पर जो चाहे जुल्म ढाते थे। वे आपकी लडकियो के साथ सो सकते थे। वे आपको बेंतो से पिटवा सकते थे। आपको उनके देखते ही अपनी टोपी उतार लेनी पडती थी। हर पूजीपति के अपने गुर्गे होते थे'...।'

बुड्ढे का चेहरा फिर चमक उठा।

'गुर्गे—यह शब्द भी मैने बहुत दिनो बाद सुना है। मुझे यह शब्द सुनकर एक पार्क में आयोजित सभा की याद आ गई। इसमे एक आदमी भाषण दे रहा था। उस सभा मे तरह-तरह के लोग थे। फौजी, रोमन कैथोलिक, यहूदी और भारतीय। एक आदमी बोल रहा था। वह कहता था—मध्य वर्ग के गुर्गे। सत्तावन दल के एजेण्ट। दूसरो के भरोसे जीने वाले। वह मज़दूर दल की चर्चा कर रहा था।'

विन्स्टन को ऐसा लगा कि उसका मतलब पूरा नही हो रहा।

'मै जानना चाहता हू कि क्या आपको आज पहले की अपेक्षा अधिक स्वतत्रता है? क्या आज आपके साथ अधिक मानवोचित व्यवहार होता है? क्या पुराने जमाने मे धनी लोग—टोप वाले—'

'हाउस आव लार्ड्स!' बुड्ढे ने याद करते हुए कहा।

'क्या वे लोग आपसे केवल इसलिए दुर्व्यवहार करते थे कि आप उनके मुकाबिले मे निर्धन हैं ? क्या यह सच है कि आपको अपनी टोपी उतारकर उन्हे 'श्रीमान' कहकर सलाम करना पडता था ?'

बुड्ढे ने थोडी-सी शराब और पीने के बाद कहा—'हा, वे ऐसा पसन्द करते थे। मैंने भी कई बार ऐसा किया था—या आप कह सकते है, मुझे ऐसा करना पडा था।'

'क्या ऐसा हमेशा होता था ? मैंने तो आपको केवल इतिहास की पुस्तको की बाते सुनाई है। क्या वे या उनके नौकर आपको फुटपाथ से कूडेघर मे फेक देते थे ?'

'उनमे से एक ने ऐसा अवश्य किया था। मुझे यह बात ऐसे याद है जैसे कल की हो। नौका-दौड होने वाली थी उस रात। उस रात भीड भी बहुत रहती थी। शेफ्ट्सबरी मे मेरी एक से भिडन्त हो गई। मैंने देखा वह नशे मे था। मैंने उससे कहा, क्या तुमने फुटपाथ खरीद लिया है। उसने मेरी छाती पर ऐसा घूसा मारा कि मै लुढकता हुआ सड़क पर गुजरती बस के पास जाकर गिरा। थोडा और आगे गिरा होता तो दबकर मर जाता। '

विन्स्टन बिलकुल असहाय हो गया। इस बुड्ढे को कुछ भी याद नही था। उसकी याददाश्त से बताई गई बातो का कोई महत्व न था। वे बेकार थी। दिन भर प्रश्न करने पर भी शायद काम की कोई बात वह न बता पाता। पार्टी लिखित इतिहास ही शायद ठीक हो। या बिलकुल ही ठीक हो। उसने अतिम प्रयत्न किया।

उसने कहा, 'शायद मै अपनी बात स्पष्ट नही कर पाया हू। मेरा यह मतलब है। आपकी आय काफी है। आप जब जवान थे तब क्रान्ति हुई थी। उदाहरण के लिए सन् १९२५ मे आप तरुण थे। क्या आप अपने अनुभव से कह सकते है कि उस समय के जीवन की तुलना में आज का जीवन अच्छा है या खराब ? यदि आपके सामने ऐसा अवसर आ उपस्थित हो कि आप आज की परिस्थितियो मे या सन् १९२५ की परिस्थितियो मे से किसी एक मे अपनी इच्छानुसार रह सके तो आप कौन-सा वक्त चुनेगे ?'

वृद्ध कुछ समाधिस्थ भाव से डार्ट्स बोर्ड (जुए के खेल का बोर्ड) देखता रहा। वह अब पहले की अपेक्षा धीरे-धीरे बियर पी रहा था। जब वह बोला तो बडे धीरज के साथ इस तरह बोला जैसे कोई दार्शनिक बात कर रहा हो।

'मै जानता हू आप मुझसे क्या कहलवाना चाहते है। आप चाहते है कि म फिर तरुण हो जाऊगा। पूछने पर बहुत-से लोग ऐसा ही कहते है। परन्तु एक बार जब आप मेरी अवस्था के हो जाएगे तो फिर भूल जाएगे। ऐसी बात नही कहेगे। मेरे पैरो मे कुछ तकलीफ है, मेरा मसाना खराब है, मुझे रात मे इस वजह से पाच-छ बार उठना पडता है। किन्तु वृद्ध होने का एक लाभ भी है। आप कई चिन्ताओ से छूट जाते है। औरतो से आपका कोई वास्ता नही रहता और यह बहुत बडी बात है। मुझे पिछले तीस साल से औरत की कोई जरूरत ही महसूस नही हुई और अब भी महसूस नही करता और आप क्या चाहते है ?'

विन्स्टन खिडकी के सहारे पीठ टिकाकर बैठ गया था। आगे बात करने से कोई फायदा नही था। वह कुछ और बियर लाने की सोच रहा था कि बुड्ढा अकस्मात् उठकर पेशाब-घर मे घुस गया। इसमे से बडी बदबू आ रही थी। बुड्ढे पर आधा लिटर शराब अधिक पी जाने का बुरा असर हुआ था। विन्स्टन दो-एक मिनट एकटक सामने की ओर देखता रहा। उसे पता नही कब वह बाहर सडक पर आ गया। वह सोच रहा था कि अधिक से अधिक अगले बीस वर्षो में इस प्रश्न का उत्तर देने वाला ही कोई नही रह जाएगा कि 'आज का जीवन क्रान्ति के पूर्व के जीवन की तुलना मे अधिक अच्छा है या खराब ?' परन्तु सचाई यह थी कि आज भी इसका उत्तर देने वाला कोई नही था। जो बचे थे वे इस योग्य थे ही नही कि दो युगो के जीवन की तुलना कर सके। उन्हे लाखो बेकार की बाते याद थी। वे यह बता सकते थे कि उनकी साथी मजदूर से कैसे लडाई हुई थी, बाइसिकिल मे हवा भरने वाले पम्प को उन्होने कैसे ढूढा, उनकी मृत बहन के चेहरे पर क्या भाव था जो बहुत पहले मर चुकी थी, सत्तर साल पहले हवा के थपेडे कैसे लगते थे, परन्तु तथ्य की एक बात उन्हे याद नही थी। जब लोगो की याददाश्त खतम हो जाए, लिखित प्रमाण नष्ट हो जाए तो पार्टी का यह दावा मानना ही पडेगा कि पहले की अपेक्षा जीवन की दशा आज सुधरी हुई है क्योकि ऐसा कोई मानदण्ड नही था और रह भी नही सकता था, जिससे आज और बीते कल की तुलना की जा सकती हो।

तभी उसके विचारो का क्रम-भग हो गया। वह रुक गया और इधर-उधर देखने लगा। वह एक तग गली मे था। इधर-उधर कुछ अधेरी दुकाने और मकान थे। उसके सिर पर धातु के तीन गोले टगे थे। उन पर ऐसा लगता था कि

पीछे खडा है और प्रश्नकर्ता को इशारे कर रहा है कि वह क्या प्रश्न करे। वही सिपाहियो से पिटवाता था और वही उसको मरने से बचाता था। वही यह तय करता था कि विन्स्टन कब दर्द के मारे चीखे कब उसे आराम मिले। कब उसे खाना दिया जाए, कब सोने दिया जाए और कब बाहो में नशीली दवाओ के इन्जेक्शन दिये जाए। वही प्रश्न पूछता था और वही उन प्रश्नो के उत्तर भी सुझाव रूप मे सामने रखता था। वही यत्रणादाता था, वही रक्षक था, वही प्रश्न-कर्ता था और वही मित्र था। और एक बार—कब, यह तो विन्स्टन को पता नही, शायद मादक औषधि के नशे मे, या सोते मे या कुछ क्षणो के लिए जग जाने पर कभी यह शब्द उसके कानो मे पडे 'विन्स्टन, चिन्ता मत करो, तुम मेरे पास हो। सात साल से मै तुम पर निगाह रखे हू। अब मौका आ गया है। मै तुम्हे बचा लूगा। मै तुम्हे बिलकुल ठीक कर दूगा।' उसे यह ध्यान नही कि वह ओ'ब्रायन की ही आवाज थी। लेकिन उसे इतना खयाल जरूर है कि यह स्वर उससे मिलता-जुलता था, जिसने यह कहा था कि 'अब हम ऐसी जगह मिलेगे जहा कभी अधेरा नही होता होगा।' यह शब्द उसने सात साल पहले एक सपने मे सुने थे। उसे याद नही कि सवाल कभी समाप्त भी हुए। पहले उसकी आखो के आगे अधेरा छाया रहा। उसके बाद कोठरी या कमरे का दृश्य स्पष्ट हो गया। वह पीठ के बल लेटा था। जरा भी हिल-डुल नही सकता था। हर जगह वह बधा था। पता नही कैसे, उसकी खोपडी का पिछला हिस्सा तक बधा था। ओ'ब्रायन गभीरता से उसके चेहरे को देख रहा था। कुछ दुखी भी था। नीचे से देखने पर उसका चेहरा खुर-दरा और क्लान्त लग रहा था। आखो के नीचे गड्ढे थे और नाक से गाल तक एक लम्बी झुर्री थी। विन्स्टन ने उसकी आयु के सम्बन्ध मे जितना अनुमान लगाया था, वह उससे कही अधिक बडा था। वह शायद ४८ या ५० वर्ष का था। उसके हाथो के नीचे एक डायल था जिसमे अक लिखे थे। ऊपर एक लिवर था।

'मैने तुमसे कह दिया कि यदि हम मिलें तो हमारे मिलने की जगह यही होगी।' ओ'ब्रायन ने कहा।

'हा।' विन्स्टन ने उत्तर दिया।

बिना किसी चेतावनी के ओ'ब्रायन का हाथ जरा-सा हिला और उसके शरीर मे घोर पीडा की एक लहर दौड गई। भयानक दर्द था। उसे पता हो नही लग

रहा था कि क्या हो रहा है। परन्तु उसे लग रहा था कि उसे घातक चोट पहुचाई जा रही है । दर्द का कारण बिजली की लहर थी या सचमुच उसे पीटा जा रहा था, यह भी उसकी समझ मे नही आ रहा था ।

परन्तु उसके शरीर को तोडा जा रहा था । हर जोड खीच-खीचकर अलग किया जा रहा था । हालाकि दर्द के मारे उसके माथे पर पसीना आ गया था लेकिन इससे भी भयानक बात यह थी कि उसकी रीढ की हड्डी निकली जा रही थी । उसने दात दबा लिए और जोर-जोर से सास लेने लगा, जिससे वह जितना सभव हो चुप रह सके ।

'तुम व्यर्थ डर रहे हो, विन्स्टन', ओ'ब्रायन ने उसका चेहरा देखते हुए कहा, 'तुम्हे लग रहा है कि अगले ही क्षण कोई चीज टूट जाएगी । तुम्हे अपनी रीढ की हड्डी से भय लग रहा है । तुम सोच रहे हो वह निकलकर अलग जा पडेगी और उसमे जो रस है, वह बह निकलेगा । यही सोच रहे हो न ?'

विन्स्टन ने उत्तर नही दिया । लिवर को ओ'ब्रायन ने ढीला छोड दिया । पीडा की लहर जितनी शीघ्रता से आई थी उतनी ही जल्दी गायब भी हो गई ।

'यह चालीस था', ओ'ब्रायन ने कहा,'देख लो, इस डायल पर सौ तक नम्बर लिखे है । अब यह बात हमेशा याद रखना कि मै जिस क्षण चाहूगा उसी क्षण मनचाही मात्रा मे कष्ट दे सकूगा । अगर तुम झूठ बोले, या किसी भी कारण तुमने ठीक उत्तर न दिया या तुम्हारे उत्तर तुम्हारे सामान्य बौद्धिक स्तर से नीचे हुए तो समझ लेना तुम एकदम दर्द के मारे चीख उठोगे । समझ गए न ?'

'हा !' विन्स्टन ने उत्तर दिया ।

ओ'ब्रायन की कठोरता कम हो गई । उसने अपना चश्मा कुछ सोचते हुए ठीक कर लिया । एक-दो कदम इधर-उधर टहला । जब वह बोला तो उसकी वाणी मे कोमलता थी, धीरज था । वह डाक्टर, अध्यापक या पादरी-सा लग रहा था—जो बात को समझाना चाहता है, शारीरिक दण्ड नही देना चाहता ।

'मै तुम्हारी वजह से स्वय परेशान इसलिए हो रहा हू, विन्स्टन', ओ'ब्रायन कह रहा था, 'क्योकि ऐसा करना नफे का सौदा है । तुम अच्छी तरह जानते हो कि तुम्हारी खराबी क्या है ? तुम बहुत पहले से अपनी त्रुटि जानते रहे हो । हालाकि इस ज्ञान के विरुद्ध तुमने काफी सघर्ष भी किया है । तुम पागल हो । तुम्हारी स्मरणशक्ति मे दोष है । तुम यथार्थ घटनाओ को याद रखने की बजाय उन

बातो को याद रखते हो जो कभी नही हुई। सौभाग्यवश हमारे पास इसका इलाज है। तुम स्वय इसका इलाज इसलिए नही कर सके क्योकि तुमने स्वय ऐसा करना पसद नही किया। तुम्हे अपनी इच्छा-शक्ति काम में लानी चाहिए थी। परन्तु तुमने ऐसा नही किया। अब भी तुम रोगग्रस्त हो क्योकि तुम समझते हो कि तुम्हारी कमी ही तुम्हारा गुण है। उदाहरण के लिए एक प्रश्न मै तुमसे पूछता हू। आज कल ओशनिया किससे युद्ध कर रहा है?'

'जब मै पकडा गया था तब ओशनिया की लडाई ईस्ट एशिया से चल रही थी।'

'ईस्ट एशिया से! ठीक। और ओशनिया की लडाई हमेशा से ईस्ट एशिया से ही रही है। है न?'

विन्स्टन ने सास ली। वह बोलना चाहता था लेकिन बोल नही सका। उसकी आखे डायल पर थी। वह उन्हे वहा से हटा नही पा रहा था।

'सच बोलना। मुझे वही बतलाओ जो तुम ठीक समझते हो, जो तुम्हे याद हो।'

'मुझे याद है कि ईस्ट एशिया से लडाई होने की घोषणा के पूर्व हमारा युद्ध उससे था ही नही। हमारी उससे दोस्ती थी। युद्ध यूरेशिया के विरुद्ध चल रहा था। वह चार साल चला। इसके पूर्व ईस्ट एशिया के विरुद्ध चल रहा था। वह चार साल चला।'

'दूसरा उदाहरण', उसने कहा, 'कुछ साल पूर्व तुम्हे एक और भ्रम हुआ था। तुम समझने लगे थे कि जोन्स, आरोन्सन और रदरफोर्ड, जो पहले पार्टी के सदस्य थे और जो गद्दारी और तोड-फोड के काम करने के लिए अपने बयानो के बाद फासी पर चढा दिए गए थे, वस्तुत अपराधी नही थे। तुम्हारा ख्याल है कि तुमने ऐसा सबूत देखा था, जो गलत नही हो सकता। तुमने एक फोटोग्राफ की कल्पना कर ली थी। तुम्हारा खयाल है कि वह तुम्हारे हाथ मे भी रहा है। वह फोटोग्राफ ऐसा था।'

ओ'ब्रायन के हाथ मे समाचारपत्र की कटिंग थी। इसमे लम्बी अधिक और चौडी कम वही फोटो थी जो विन्स्टन ने देखी थी। कोई पाच सेकेड वह फोटो को देखता रहा। यह वही फोटो थी जो किसी पार्टी समारोह मे ग्यारह वर्ष पूर्व न्यूयार्क मे ली गई थी। अखबार मे छपी थी और फिर उस सस्करण की समस्त प्रतिया नष्ट कर दी गई थी। एक क्षण वह और फोटो देखता रहा। इसके बाद वह

फोटो उसकी आखो के सामने से हटा दी गई। लेकिन यह निर्विवाद था कि उसने वह फोटो देखी थी। उसने अपने शरीर के ऊपरी भाग को ऊचा करने की कोशिश की किन्तु घोर पीडा के अलावा उसके हाथ और कुछ न लगा। किसी भी दिशा मे जरा भी हिलना सम्भव नही था। क्षण भर के लिए वह डायल तक को भूल गया। वह चाहता था कि वह चित्र हाथ मे ले ले या थोडा-सा और देखे।

'है तो यह!' वह चिल्लाया।

'नही।' ओ'ब्रायन ने कहा।

वह कमरे के दूसरी ओर गया। वहा भट्ठी वाला छेद सामने की दीवार मे था। ओ'ब्रायन ने उस छेद का मुह खोला। वह फोटो वाला कागज़ उसने भट्ठी मे डाल दिया। और वह टुकडा गरम हवा के झोके से बिना किसी के देखे अपने आप भट्ठी मे जलने के लिए उडता चला जा रहा था। वह लपटो की एक झपट मे ही समाप्त हो जाएगा। ओ'ब्रायन लौट आया।

'राख,' उसने कहा, 'ऐसी राख जिसे तुम पहचान भी नही सकते। भस्म। वह फोटो नही है। कभी नही थी।'

'लेकिन वह है, वह थी। वह स्मृति मे है। मेरी स्मृति मे। आपकी स्मृति मे। आपको भी याद है।'

'मुझे याद नही है।' ओ'ब्रायन ने कहा।

विन्स्टन का दिल डूब गया। यह द्वैध विचार था। वह घोर असहाय था। यदि वह जानता होता कि ओ'ब्रायन झूठ बोल रहा है तो कोई इतने बहुत महत्व की बात नही थी। लेकिन सम्भव था ओ'ब्रायन चित्र को भूल गया हो, सचमुच भूल गया हो। यदि हा, तो वह अपनी याददाश्त को भी भूल गया था और भूल जाने के कृत्य को भी भूल गया होगा। यह केवल चालाकी है—कोई यह कैसे समझे? सभवत, वह पागल हो, और ऐसी बातो को न भुला पाता होगा। यही विचार था जिसने विन्स्टन को परास्त कर दिया।

ओ'ब्रायन उसकी ओर कुछ सोचता हुआ देख रहा था। वह ऐसा लग रहा था कि कोई मास्टर है जो शरारती किन्तु प्रतिभा शाली बच्चे को पढा रहा है। 'अतीत के नियन्त्रण के सबध मे पार्टी का नारा है। चाहो तो उसे दोहरा दो', ओ'ब्रायन ने कहा।

'पार्टी यथार्थ का नियन्त्रण करती है, वही भविष्य को भी नियंत्रित करती

है। जो वर्तमान को नियन्त्रित कर सकता है वह अतीत को भी अपने नियन्त्रण मे रख सकता है।' विन्स्टन ने आज्ञाकारी की भाति नारे को दोहरा दिया।

'जो वर्तमान को नियन्त्रित कर सकता है, वह अतीत को भी नियन्त्रित कर सकता है।' बात का समर्थन करते हुए ओ'ब्रायन ने सिर हिलाया। 'क्या विन्स्टन, तुम्हारा यह भी मत है कि अतीत का कोई यथार्थ अस्तित्व है?'

विन्स्टन फिर अपनी घोर असहाय स्थिति अनुभव करने लगा। उसकी आखे डायल की ओर चली गई। वह नही जानता था कि हा या ना कौन-सी बात कहने से वह डायल से बच सकता है। वह यह नही जानता था कि कौन-सा उत्तर ठीक है।

ओ'ब्रायन थोडा-सा हस दिया। 'तुम अध्यात्मवादी नही हो, विन्स्टन,' उसने कहा, 'अभी तक तुमने यह नही सोचा कि अस्तित्व क्या है? उसका अर्थ क्या होता है? मै प्रश्न और भी स्पष्ट ढग से पूछता हू। क्या अतीत किसी स्थान विशेष मे भौतिक रूप है? यहा या कही भी अतीत था और वह अब भी घट रहा है?'

'नही।'

'तो अतीत कहा है, यदि है तो?'

'रिकर्डो मे—लिखा हुआ।'

'रिकर्डो मे—और···?'

'दिमाग मे। मानवीय स्मृति मे।'

'स्मृति मे। ठीक। तो पार्टी सारे रिकर्डो को नियन्त्रित करती है और हम स्मृति को अपनी मुट्ठी मे रखते है। ऐसी दशा मे अतीत हमारी मुट्ठी मे हुआ या नही?'

'लेकिन आप अन्य लोगो को याद रखने से कैसे रोक सकते है?' विन्स्टन ने चीखकर कहा। वह क्षण भर के लिए डायल भूल गया। अतीन की बाते तो अपने आप याद रहती है। वह आदमी के बस के बाहर है। स्मृति शक्ति आप कैसे नियन्त्रित करेगे? आप मेरी स्मृति कहा नियन्त्रित कर पाए है।'

ओ'ब्राइन का मुह कठोर हो गया। उसने अपना हाथ डायल पर से लिवर पर रखा।

'उल्टी बात है,' उसने कहा, 'तुमने स्वय अपनी स्मृति को अपने नियन्त्रण मे नही

रखा है। इसलिए तुमको यहा आना पडा है। तुम यहा क्यो लाए गए ? इसलिए कि तुमने आत्मनियत्रण नही किया। स्वस्थता—मानसिक स्वस्थता का मूल है, आत्मार्पण। यह तुमने नही किया। तुम पागल होना पसन्द करते हो। एक ही व्यक्ति की अल्पसख्या बनना चाहते हो। विन्स्टन, यथार्थता को सयमी मानसिक वृत्ति वाला व्यक्ति ही देख सकता है। तुम समझते हो यथार्थता कोई भौतिक, बाह्य और ठोस चीज है। यथार्थता अपने आप प्रकट है। परन्तु विन्स्टन यथार्थता सत्य नही है। यथार्थता केवल मानव मस्तिष्क मे रह सकती है। अन्यत्र कही भी नही। सो भी व्यक्ति के मस्तिष्क मे नही, जो गलती कर सकता है, बल्कि पार्टी के मस्तिष्क मे। पार्टी का मस्तिष्क सामूहिक है, अनश्वर है। जो पार्टी कहती है वही सत्य है। यथार्थता को केवल पार्टी की दृष्टि से ही देखा जा सकता है। अन्यथा उसका देखना असम्भव है। यह तथ्य है जिसे तुम्हे सीखना पडेगा। यह ऐसा कार्य है जिसमे आत्मध्वस करना पडता है। अपनी इच्छाशक्ति का प्रयोग करना पडता है। तुम्हे स्वस्थ होने के पूर्व काफी झुकना पडेगा।'

वह कुछ सेकेडो के लिए चुप हो गया। ओ'ब्रायन चाहता था कि उसने जो कुछ कहा है, वह विन्स्टन आत्मसात् कर ले।

'तुम्हे याद है, विन्स्टन,' ओ'ब्रायन ने कहा, 'तुमने डायरी मे लिखा था कि, दो धन दो, चार होते है—यह कहने का हक ही स्वतन्त्रता है ?'

'हा।' विन्स्टन ने कहा।

ओ'ब्रायन ने अपना बाया हाथ ऊपर उठाया। हाथ का पिछला हिस्सा विन्स्टन की ओर था। अगूठा दबा था और चारो अगुलिया ऊपर की तरफ खुली थी।

'मेरी कितनी अगलिया खडी है ?' ओ'ब्रायन ने पूछा।

'चार।'

'और यदि पार्टी कहती है कि ये चार नही पाच है तो ये कितनी अगलिया है ?'

'चार।'

उसका शब्द समाप्त होते न होते उसके मुह से दर्दभरी चीख निकल गई। डायल की सुई पचपन पर पहुच गई थी। विन्स्टन का सारा शरीर पसीने-पसीने हो गया था। सास के साथ वह कराह रहा था। दातो को भीचकर भी उसकी

'कभी-कभी, विन्स्टन। कभी-कभी वे पाच होते है और कभी-कभी तीन। कभी-कभी वे तीन, चार, पाच एक साथ होते है। तुम्हे और प्रयत्न करना होगा। स्वस्थ होना कोई ग्रासान काम नही है।'

विन्स्टन को उसने फिर लिटा दिया। उसके हाथ-पैर फिर शिकजे मे कसे गए। लेकिन दर्द नही था। कापना भी रुक गया था। वह कमजोरी अनुभव कर रहा था। उसका सारा शरीर अब भी डा पडा था। ओ'ब्रायन ने सफेद कोट वाले आदमी को इशारा किया। वह उस सारे काण्ड को निश्चल खडा हो देख रहा था। वह नीचे झुक गया। उसने समीप आकर विन्स्टन की आखो को देखा। नाडी देखी। उसकी छाती मे अपने कान लगाए। इधर-उधर अगुलियो से बजाकर देखा। फिर ओ'ब्रायन की ओर देखकर सिर हिला दिया।

'फिर', ओ'ब्रायन ने कहा।

विन्स्टन के सारे शरीर मे फिर पीडा की लहर दौड गई। सुई अवश्य ही सत्तर या पचहत्तर पर होगी। इस बार उसने अपनी आखे बद कर ली थी। वह जानता था अगुलिया चार ही होगी। अब उसे तब तक किसी तरह जीवित ही रहना था जब तक दर्द का यह दौर बीत न जाए। अब उसने इसकी भी फिक्र छोड दी कि वह चीख रहा है या नही। दर्द फिर गायब हो गया। लिवर ढीला कर दिया गया था। उसने आखे खोल ली।

'कितनी अगुलिया है विन्स्टन?'

'चार। मै समझता हू चार। मै पाच देखने की कोशिश करूगा।'

'तुम मुझे विश्वास दिला रहे हो या स्वय पाच देखने की कोशिश करोगे?'

'मै स्वय पाच देखने की कोशिश करूगा।'

'फिर।'

इस बार सुई फिर अस्सी या शायद नब्बे तक चली गई थी। विन्स्टन को शायद कभी-कभी याद आ जाता था कि दर्द क्यो हो रहा है। अगुलियो का जगल उसके सामने नाच रहा था। कभी वह दिखलाई पड जाता था, कभी गायब हो जाता था। वह फिर भी उनको गिनने की कोशिश कर रहा था। उनका गिनना असभव था। क्यो, यह नही बता सकता। शायद चार और पाच की रहस्यमयता के लिए। असख्य अगुलिया, पेडो की भाति उसकी आखो के सामने आ-जा रही थी। उसने फिर आखे बद कर ली।

'कितनी अगुलिया है विन्स्टन ?'

'मै नही जानता। लेकिन यदि तुमने फिर कसा तो अब की बार मै मर ही जाऊगा। चार, पाच, छः, मै नही जानता।

'बेहतर।'

विन्स्टन की बाह मे इन्जेक्शन की सुई घुस गई। उसी समय विन्स्टन के सारे शरीर मे विश्रामदायक उष्णता की लहर दौड गई। आधा दर्द जा चुका था। उसने आखे खोली और ओ'ब्रायन की ओर कृतज्ञता से देखा। वह भारी, झुर्रीदार, भद्दा किन्तु बौद्धिक चेहरा देखकर उसका हृदय डूबने लगता था। यदि वह स्वतत्र होता तो अपना एकहाथ उठाकर ओ'ब्रायन की बाह पर रख देता। उसने ओ'ब्रायन को उनना कभी प्यार नही किया जितना वह इस समय कर रहा था। उसका एक मात्र कारण यह नही था कि उसने एकदम दर्द रोक दिया था। उसकी यह पुरानी भावना फिर लौट आई थी, कि ओ'ब्रायन वस्तुत शत्रु है या मित्र इससे कुछ भी प्रयोजन नही है। 'लेकिन वह ऐसा व्यक्ति अवश्य है जिसके साथ बातचीत की जा सकती है। शायद कोई व्यक्ति उतना प्यार नही चाहता जितना यह कि लोग उसकी बात को समझे। ओ'ब्रायन ने उसे यत्रणा दे-देकर करीब-करीब पागल बना दिया था और कुछ देर बाद वह उसे मार भी डालेगा। यह भी निश्चित था। लेकिन इससे कोई फर्क नही पडता। उन दोनो के बीच दोस्ती से भी अधिक कुछ था। घनिष्ठता थी। शायद वे यथार्थत. कभी न बोल पाए लेकिन एक जगह तो थी जहा वे बैठकर बात कर सकते थे। ओ'ब्रायन उसकी तरफ ऐसे देख रहा था जैसे वही बाते उसके दिमाग मे भी हो। अब की बार जब वह बोला तो उसमे आर्द्रता थी और उसके स्वर मे कोई असाधारणता नही थी।

'तुम जानते हो, विन्स्टन, इस समय कहा हो ?' उसने पूछा।

'नही! लेकिन शायद प्रेम मत्रालय मे। यह मेरा अनुमान है।'

'जानते हो तुम्हे आए कितना वक्त गुजर गया ?'

'नही मालूम। शायद दिन, हफ्ते, महीनो गुजर गए।'

'यहा हम क्यो लाते है लोगो को ?'

'उनसे उनके अपराध स्वीकार कराने को।'

'नही यह कारण नही है। और सोचो।'

'उनको सजा देने के लिए।'

'नही !' ओ'ब्रायन असाधारण रूप से चिल्ला पडा। उसका चेहरा क्रोध से लाल और कठोर हो गया। नही केवल अपराध कुबूल करवाने और सजा देने के लिए नही। क्यो मै यह बतलाऊ कि हम तुम्हे यहा क्यो लाए है। तुम्हारा इलाज करने। तुम्हे स्वस्थ बनाने। क्या तुम जानते हो, विन्स्टन, यहा जो आता है, वह हमारे हाथ से बिना अच्छा हुए कभी नही जाता ? तुमने जो बेवकूफिया की है, उनमे हमारी कोई दिलचस्पी नही है। पार्टी इन सबकी परवाह नही करती। हम विचारो की अधिक परवाह करते है। हम अपने दुश्मनो को नष्ट नही करते, हम उन्हे बदल देते है। तुम मेरा अभिप्राय समझ गए ?'

वह विन्स्टन पर झुका था। समीप होने के कारण उसका चेहरा और भी बडा दिखलाई पड रहा था। नीचे से दिखलाई पडने के कारण उसकी बदसूरती भी बढ गई थी। उसमे कुछ प्रसन्नता भी थी और पागलो जैसी कठोरता भी। विन्स्टन का हृदय फिर डूबने लगा। यदि सभव होता तो वह बिस्तर मे और घुस जाता। उसे लग रहा था कि अब की ओ'ब्रायन केवल दुष्टतावश लिवर दबा देगा। इसी समय ओ' ब्रायन मुड गया। एक या दो कदम आगे गया। इसके बाद जब वह फिर बोला तो ऐसा लगा कि ओ'ब्रायन का क्रोध काफी कम हो गया है

'सबसे पहली बात तो तुम यह समझ लो कि यहा कोई शहीद नही होता। तुमने शायद वे किस्से पढे होगे जिनमे पादरी लोगो को यत्रणा देते थे। यत्रणा का यह ढग, जिनके बारे मे तुमने पढा है, मध्ययुग मे था। वह सफल नही हुआ। नास्तिकता समाप्त करने के लिए उसे आरम्भ किया गया था। लेकिन उस व्यवस्था से नास्तिकता अमर हो गई। एक नास्तिक जलाया गया परन्तु उसकी जगह हजारो पैदा हो गए। क्यो ? ऐसा क्यो हुआ ? उसका कारण यह था कि पादरियो का न्यायालय खुले मे विरोधियो को मारता था। उन्हे उस समय मारता था जब वे लोग अपने कर्मो पर पश्चात्ताप तक करने को तैयार नही होते थे। सच तो यह है कि पश्चात्ताप प्रकट न करने के कारण ही उनकी जान जाती थी। लोग अपने विश्वास का परित्याग नही करते थे और मर जाते थे। नतीजा यह होता था जो मरता वह शहीद हो जाता था, और लोग पादरियो को धिक्कारते थे। बीसवी शताब्दी मे तानाशाह हुए। जर्मन नाजियो और रूसी साम्यवादियो का नाम लिया जा सकता है। रूसियो ने साम्यवाद-विरोधियो को मध्ययुग के पादरियो से कही अधिक निर्दयता से दबाया। और वे समझते थे कि वे पुराने लोगो

से अधिक बुद्धिमान् है और उन्होने इतिहास से शिक्षा लेकर पुरानी गलतिया सुधार ली हैं। परन्तु वे यह जान गए थे कि लोगो को शहीद नही बनने दिया जाए। जिनको वे पकडते थे और जिन पर मुकदमा चलाते थे उनको सार्वजनिक रूप से लाछित और अपमानित पहले कर देते थे। वे उनको अकेले मे तब तक बद रखते और तब तक यत्रणाए देते गए जब तक वे रो-रोकर अपने सारे अपराध स्वीकार नही कर लेते थे, दया की भिक्षा मागने नही लगते थे। कुछ समय बाद फिर वही बात होती थी। मृत व्यक्ति शहीद माने जाते थे और उनके अपमान को भुला दिया जाता था। फिर सवाल उठता है—ऐसा क्यो होता था? इसका पहला कारण यह था कि जो अपराध वे स्वीकार कराते थे वे बलात् कराते थे और वे स्वीकारोक्तिया असत्य होती थी। हम ऐसी कोई गलती नही करते। हम उन स्वीकारोक्तियो को सच्चा बना देते है। हम मृतको को अपने खिलाफ कभी नही खडा होने देते। तुम यह कभी मत सोचना कि भावी सन्तति तुम्हारे दृष्टिकोण का समर्थन करेगी। भावी सन्तति तुम्हारा नाम तक नही जानेगी। तुम इतिहास की धारा से दूध की मक्खी की तरह निकाल फेके जाओगे। हम तुम्हे भाप बनाकर अन्तरिक्ष में उडा देगे। तुम्हारा कोई अवशेष नही रहेगा। तुम्हारा किसी रजिस्टर मे नाम तक नही होगा और किसी जीवित व्यक्ति के दिमाग तक मे तुम नही रहोगे। तुम अतीत और भविष्य दोनो मे समाप्त कर दिए जाओगे। सब रिकर्ड इस तरह सशोधित कर दिए जाएगे जैसे लगे कि तुम कभी थे ही नही।'

'तो फिर मुझे ये कष्ट और यातना क्यो दी जा रही है?' विन्स्टन ने सोचा। उसके हृदय मे कटुता भर आई थी। ओ'ब्रायन टहलते-टहलते रुक गया। जैसे विन्स्टन ने अपना विचार जोर से कह दिया हो। उसका वह भारी-भरकम चेहरा विन्स्टन के समीप आ गया। आखे छोटी और तग हो गईं।

'तुम सोच रहे हो कि यदि हम तुम्हे मार ही डालना चाहते है और तुम्हारा नामोनिशा भी नही छोडना चाहते हैं, तो इस बात से क्या फर्क पडता है कि तुम क्या सोचते हो, क्या करते हो? हम इतनी जिरह क्यो करते है? यही सोच रहे थे न?'

'हा।' विन्स्टन ने कहा।

ओ'ब्रायन ज़रा-सा मुस्करा दिया। 'विन्स्टन, तुम सफेद चादर पर दाग की तरह हो। और इस दाग को हमे मिटाना ही पडेगा। मैने तुम्हे यह नही बतलाया

कि हम अतीत के यन्त्रणादाताओ से भिन्न है ? हम निषेधात्मक आज्ञाकारिता से सन्तुष्ट नही होते। पूर्ण किन्तु उदासीन समर्पण पाकर भी हमे सन्तोष नही होता। जब तुम अन्तत आत्मसमर्पण करोगे तो वह तुम अपनी इच्छा से करोगे। हम उन लोगो को केवल इसलिए नही मार देते कि वे हमारी बात नही मानते या हमारा प्रतिरोध करते है। जब तक कोई हमारा प्रतिरोध करता रहता है, सच तो यह है कि तब तक हम उसे कभी नही मारते। हम उसको अपने मत का बना लेते है। हम उसके अन्त करण पर कब्जा करते है। हम उसके मस्तिष्क को बिलकुल भिन्न रूप मे, अपने अनुकूल बना देते है। हम उसकी सारी दुष्टता जला देते है। उसके सारे स्वप्नो को धूल मे मिला देते है। हम उसे अपने पक्ष मे मिला लेते है दिखावटी तौर पर नही, बल्कि हृदय से। सचमुच वह व्यक्ति हमारी तरफ हो जाता है। जब वह हमारा एक अग बन जाता है, तब हम उसे मार डालते है। हमे यह सह्य नही कि ससार मे कही भी गलत विचार हो। चाहे वे विचार कितने ही गुप्त या शक्तिहीन क्यो न हो। मृत्यु के समय भी हम कोई पथ या विचारभ्रष्टता नही बरदाश्त कर सकते। प्राचीन समय मे नास्तिक नास्तिकता का जप करते ही करते मर जाता था। वह अपने विचारो की घोषणा करता जाता था और इस प्रकार सहर्ष आत्मोत्सर्ग कर देता था। रूसी लोग जब विरोधियो की सफाई करते थे तब भी उनके दिमाग मे राजद्रोह और विद्रोह के विचार खोपडी मे बद होते थे। हम दिमाग को बिलकुल ठीक बनाकर आदमी को मारते है। पुराने तानाशाह आज्ञा देते थे . 'यह मत कर।' हम कहते है। 'यह कर।' यहा जो भी आता है, वह हमसे अन्त तक कभी लोहा नही ले पाता। यहा आदमी को धो-पोछकर साफ कर दिया जाता है। उन तीन दुष्ट राजद्रोहियो को भी—जोन्स, आरोन्सन और रदरफोर्ड को, जिनकी निर्दोषिता मे तुम्हारा विश्वास था, हमने इसी प्रकार धो-पोछकर साफ कर दिया था। वे भी अन्त मे बोल गए। मैने स्वय उनके साथ जिरह की थी। धीरे-धीरे वे भी क्लान्त हो गए, भुनभुनाते, कराहते, चिल्लाते, पुकारते और रोते और अन्त मे दर्द या पीडा के कारण नही बल्कि समझदारी से उन्होने हमारी बाते मान ली। जब हमने अपना काम समाप्त किया तो वे आदमी के ढाचे मात्र ही रह गए थे। अन्त मे केवल उनमे अपनी करनी पर पश्चात्ताप और बड़े भाई के लिए स्नेह मात्र ही रह गया था। उनका बड़े भाई से स्नेह करना अत्यन्त मर्मस्पर्शी था। वे अनुरोध कर रहे थे कि उनको

जल्दी से जल्दी गोली मार दी जाए जिससे जब वे मरे तो उनके दिमाग मे बडे भाई के प्रति प्रेम के अलावा अन्य कोई गलत विचार न हो ।

ओ'ब्रायन इस तरह बोल रहा था जैसे सपने मे कोई बोल रहा हो। वह हर्ष, वह पागलो-सा उत्साह उसके चेहरे पर अब भी झलक रहा था। विन्स्टन सोच रहा था कि वह मक्कारी नही कर रहा था। ओ'ब्रायन पाखण्डी नही था। वह जो कुछ कह रहा था उसके हर शब्द में उसका विश्वास है। परन्तु वह स्वय अपनी मानसिक और बौद्धिक हीनता से दबा जा रहा था। वह भारी-भरकम किन्तु शानदार शरीर कभी टहलता हुआ उसकी आखो से ओझल हो जाता और फिर कभी उसके सामने आ जाता था। ओ'ब्रायन हमेशा उससे बडा था। ऐसा कोई विचार न था जो ओ'बायन के दिमाग मे बहुत पहले ही न आ चुका हो और उसकी भलीभाति उसने परीक्षा न कर ली हो और फिर उसे उसने अस्वीकार न कर दिया हो। उसके दिमाग मे विन्स्टन का दिमाग भी था। लेकिन इस मामले मे वह किस प्रकार सिद्ध कर सकता था कि ओ'ब्रायन पागल है ? अवश्य ही विन्स्टन पागल रहा होगा। ओ'ब्रायन रुक गया और उसने विन्स्टन की तरफ देखा । उसका कण्ठ अब पुन: कठोर हो गया था ।

'यह मत सोचना कि तुम पूर्ण आत्मसमर्पण के बाद आत्मरक्षा मे सफल हो जाओगे। जो एक बार पथभ्रष्ट हुआ वह फिर कभी अपनी जीवन-रक्षा नही कर सका। यदि हम तुम्हे जीने के लिए छोड भी दे तो भी तुम हमसे बच नही सकोगे। यहा जो कुछ होगा वह हमेशा के लिए होगा । यह बात पहले ही भली भाति समझ लो। हम तुम्हे इतना कुचल देगे कि फिर तुम कभी उठ ही न सकोगे। चाहे तुम हजार बरस क्यो न जिओ। सामान्य मानवीय भावनाए तुममे कभी नही उत्पन्न हो सकेगी। तुम्हारे अन्दर की हर चीज़ मर चुकेगी। तुम न तो प्रेम कर सकोगे, न हंस सकोगे, न तुममे जिज्ञासा होगी, न साहस और न ईमानदारी ही। तुम एकदम रिक्त रहोगे। हम तुम्हे निचोडकर एकदम रिक्त कर देगे। इसके बाद हम तुममे अपनी भावनाएं भर देगे।'

वह रुका और उसने सफेद कोट वाले व्यक्ति को इशारा किया। विन्स्टन ने अनुभव किया कि उसके सिर के नीचे कोई भारी यंत्र खिसका दिया गया। ओ'ब्रायन विन्स्टन के बगल मे बैठ गया। अब उसका चेहरा विन्स्टन के चेहरे के बराबर था।

'तीन हजार ।' ओ'ब्रायन ने सफेद कोट वाले आदमी से कहा ।

दो कोमल पैड उसकी कनपटियो से चिपक गए। वह चिल्ला पडा । अब एक नई तरह का दर्द हो रहा था। ओ'ब्रायन ने आश्वस्त करते हुए एक हाथ दिखलाया ।

'इस बार तुम्हे कोई कष्ट नही होगा,' ओ'ब्रायन ने कहा, 'तुम अपनी आखो से मेरी आखो मे देखो ।'

उसी समय बडे जोरो का धमाका हुआ । या उसे लगा कि विस्फोट-सा हुआ है । लेकिन कोई लपट-सी अवश्य चमकी जिससे उसकी आखे चौधिया गईं । वह पहले ही पीठ के बल लेटा था, लेकिन उसे लगा कि वह धमाके के बाद और सीधा हो गया है। परन्तु दर्द नही हुआ । उसके दिमाग मे भी अन्दर कुछ हो गया था। जब पुन वह देख सका तो उसे अनुभव हुआ कि वह कहा है और वह उस चेहरे को भी पहचान गया जो उसे घूर रहा था। परन्तु उसके दिमाग मे एक अजीब प्रकार की रिक्तता थी। ऐसा लगता था कि उसके दिमाग से कुछ निकाल लिया गया है ।

'यह असर देर तक नही रहेगा' ओ'ब्रायन ने कहा, 'मुझे देखो। ओशनिया किस देश से लड़ रहा है ।'

'विन्स्टन जानता था कि ओशनिया से क्या मतलब है । वह स्वय ओशनिया का नागरिक था । वह ईस्ट एशिया और यूरेशिया के नाम भी जानता था। परन्तु उसे यह याद नही था कि कौन किससे युद्ध कर रहा है। सच तो यह है कि उसे युद्ध के बारे मे कुछ भी नही मालूम था ।

'मुझे याद नही ।'

'ओशनिया का ईस्ट एशिया से युद्ध चल रहा है। यह याद रहेगा न ?'

'हा ।'

'ओशनिया की हमेशा से ईस्ट एशिया से लडाई रही है । जब से तुम पैदा हुए, जब से पार्टी बनी, जब से इतिहास आरम्भ हुआ तब से अब तक बराबर लडाई होती रही है । वह कभी रुकी नही । यह याद है तुम्हे ?'

'हा ।'

'ग्यारह वर्ष पूर्व तुमने तीन राजद्रोहियो के बारे मे यह कहानी गढी थी कि वे निर्दोष है । गद्दार नही है । तुम्हारा ख्याल था कि तुमने ऐसा कागज देखा है

जिससे उनकी निर्दोषिता प्रमाणित हो जाती है। ऐसा कागज या चित्र कभी नही था। यह तुम्हारी मनगढत बात थी। याद है तुम्हे।'

'हा।'

'अभी मैंने अपने बाए हाथ की अगुलिया उठाई थी। वे पाच थी। याद है ?'

'हा।'

ओ'ब्रायन ने फिर हाथ उठा दिया। अगूठा दबा रहा।

'ये पाच अगुलिया हैं। क्या तुम्हे पाच अगुलिया दिखलाई पड रही हैं ?'

'हा।'

और उसे पाच अगुलिया दिखलाई पड रही थी। उनमे कोई विकृति नही थी। इसके बाद फिर हर चीज पहले जैसी हो गई। पुराना भय, घृणा, परेशानी क्रोध सब कुछ वापस लौट आया। परन्तु तीस सेकेण्ड के लिए उसे पाच अगुलिया दिखलाई दी थी। दो और दो पाच दिखलाई पडे थे। ओ'ब्रायन के कथन से दिमाग का जो हिस्सा धमाके की वजह से गायब हुआ था वह भर गया था।

'अब तो तुमने देख लिया कि यह बात भी सभव है कि पाच अगुलिया दिखलाई पडे ?' ओ'ब्रायन ने कहा।

'हा।' विन्स्टन ने कहा।

ओ'ब्रायन के चेहरे पर सन्तोष था। विन्स्टन की बाई तरफ एक काच की शीशी से सफेद कोट वाला आदमी सुई मे दवा भर रहा था। ओ'ब्रायन ने घूमकर हसते हुए अपना मुह विन्स्टन की ओर कर लिया था। पुराने ढग से उसने अपना चश्मा फिर नाक पर रख लिया।

'तुम्हे याद है कि तुम डायरी लिखते थे,' उसने कहा, 'उसमे तुमने लिखा था कि म तुम्हारा दोस्त हू या दुश्मन इससे कोई मतलब नही, लेकिन ऐसा आदमी अवश्य हू जिससे बात की जा सकती है। मै तुम्हारी बात मानता हू। मुझे भी तुमसे बाते करने मे बडा मजा आया। तुम्हारा विचार मुझे पसन्द है। तुम्हारे विचार मुझसे मिलते है। मेरे और तुम्हारे दिमाग मे फर्क इतना है कि तुम पागल हो और मै नही हू। आज की भेट समाप्त होने से पूर्व यदि तुम कोई प्रश्न पूछना चाहो तो पूछ सकते हो।'

'कोई भी प्रश्न पूछ सकता हू ?'

'कोई भी।' ओ'ब्रायन ने देखा कि विन्स्टन की निगाहे डायल पर हैं। 'डायल

का स्विच आफ कर दिया गया है। वह काम नही करेगा, तुम्हारा पहला प्रश्न क्या है ?'

'आपने जूलिया का क्या किया ?' विन्स्टन ने पूछा। ओ'ब्रायन मुस्करा दिया। फिर बोला 'उसने तुम्हे धोखा दिया है, विन्स्टन। पकडे जाने के बाद तुरन्त, बिना कुछ भी छिपाए हर बात उसने कह दी। मैंने ऐसे लोग बहुत कम देखे है जो इतनी जल्दी हमारे काबू मे आ जाए। यदि वह तुम्हारे सामने आ जाए तो शायद ही तुम उसे पहचान सकोगे। उसका सारा विद्रोह, उसका अभिमान, उसकी बेवकूफिया और उसके गन्दे विचार सब कुछ जला दिए गए। उसका मतपरिवर्तन पूर्ण था, बिलकुल पाठ्य पुस्तक के उदाहरण लायक।'

'तुमने उसे यत्रणा दी होगी।'

ओ'ब्रायन ने उसे कोई उत्तर नही दिया। बोला, 'अगला प्रश्न,'

'क्या बडे भाई सचमुच है ?'

'बेशक पार्टी है। बडे भाई है, वे तो पार्टी के प्रतीक है।'

'क्या वे उसी तरह है जिस प्रकार मै हू ?'

'अब तुम नही हो।' ओ'ब्रायन ने कहा।

एक बार फिर विन्स्टन घोर असहाय होने की दशा अनुभव करने लगा। वह जानता था कि किस प्रकार, दलीलो से उसकी अस्तित्वहीनता सिद्ध कर दी जाएगी। लेकिन वे दलीले व्यर्थ थी। केवल शब्दो के साथ खिलवाड किया जा रहा था। क्या इस कथन मे कोई भी तुक है कि मेरा कोई अस्तित्व नही है ? लेकिन इसका विरोध करने से क्या लाभ। वह उन तर्को की कल्पना कर सकता था जिनसे ओ'ब्रायन उसकी अस्तित्वहीनता प्रमाणित करता।

विन्स्टन ने क्लान्त भाव से कहा, 'मै पैदा हुआ था। मै मरूंगा। मेरे हाथ और पैर है। मै ससार मे थोडी-सी जगह घेरे हू। कोई भी ठोस पदार्थ मेरे साथ उसी जगह मे नही रखा जा सकता। क्या इन अर्थों मे बडे भाई का अस्तित्व है?'

'तुम्हारी बात का कोई महत्व नही है। बडे भाई है।'

'क्या बडे भाई की कभी मृत्यु होगी ?'

'कभी नही। वे कैसे मर सकते है ? अगला सवाल।'

'क्या ब्रदरहुड है ?'

'यह विन्स्टन, तुम कभी नही जान सकोगे। अगर हम तुम्हे छोड़ भी दे और

तुम नव्वे वर्ष की आयु तक भी जिओ तो भी तुम्हे पता नही लग सकेगा । जब तक तुम जिन्दा रहोगे, यह पहेली अनबूझी ही रह जाएगी ।'

विन्स्टन चुपचाप पडा रहा । उसकी छाती तेजी से ऊपर-नीचे होने लगी । उसके दिमाग मे सबसे पहले जो सवाल आया था उसे वह अभी तक पूछ नही पाया था । उसे पूछना ही था और फिर भी वह सवाल जबान पर नही आ रहा था । ओ'ब्रायन के चेहरे पर मनोरजन का भाव था । उसके चश्मे की चमक तक मे व्यग्य था । शायद उसे, ओ'ब्रायन को, मालूम है कि वह क्या प्रश्न पूछने जा रहा है । इस विचार के आते ही उसके मुह से ये शब्द निकल पडे ।

'कमरा नम्बर १०१ क्या है ?'

ओ'ब्रायन के चेहरे का भाव नही बदला । उसने शुष्क कण्ठ से उत्तर दिया

'तुम जानते हो वह क्या है । हर आदमी जानता है कमरा नम्बर १०१ क्या है ।'

उसने सफेद कोट वाले आदमी को उगली दिखलाई । स्पष्ट था कि भेट समाप्त हो रही थी । विन्स्टन की बाह मे इन्जेक्शन की सुई घुस गई । उसी क्षण वह गहरी निद्रा में खो गया ।

(३)

'असली पार्टी-सदस्य बनने की तीन अवस्थाए है सीखना, समझना और स्वीकार करना । अब तुम दूसरी अवस्था मे प्रवेश कर हो ।'

हमेशा की तरह विन्स्टन पीठ के बल सीधा लेटा था । परन्तु इधर कुछ दिनो से उसकी पट्टिया खुली रहने लगी थी । वह बिस्तर पर अब भी बधा था लेकिन वह अपना घुटना या सिर थोडा-सा इधर-उधर घुमा सकता था । थोडा-सा हाथ भी उठा सकता था । डायल का डर भी घट गया था । यदि वह बुद्धि प्रयोग कर लेता था तो दर्द के दौरो से बच जाता था । बेवकूफी करने पर ही ओ'ब्रायन डायल का लिवर दबाता था । कभी-कभी पूरी मुलाकात भर मे डायल की जरूरत नही पडती थी । उसे याद नही कितनी ऐसी भेटे हुई । ऐसा लगता था कि जब एक बार क्रम शुरू हो जाता था तो वह हफ्तो चलता था । कभी कुछ घण्टो या दो-एक दिन का मध्यान्तर भी पड जाता था ।

ओ'ब्रायन कह रहा था, 'इस बिस्तर पर पडे-पडे अक्सर तुम सोचते हो कि

प्रेम मत्रालय तुम पर इतना समय और धन क्यो खर्च कर रहा है, जब कि वह जानता है कि तुमसे उसे कोई लाभ नही होना है। जब तुम स्वतत्र थे तब भी करीब-करीब ऐसा ही प्रश्न अपने आपसे पूछ-पूछ कर हैरान होते थे।

तुम वर्तमान सामाजिक व्यवस्था तो समझ गए थे, लेकिन तुम्हारी समझ मे यह नही आ रहा था कि ऐसा क्यो है ? तुम्हे याद है, तुमने अपनी डायरी मे लिखा है—मै यह तो जानता हू कैसे, लेकिन, क्यो, यह नही ?—जब तुमने क्यो लिखा बस तभी तुमने अपने पागलपन का प्रमाण दिया। तुमने गोल्डस्टीन की किताब पढ ली है। या कम से कम उसके कुछ भाग तो अवश्य ही पढ लिए है। क्या उसमे ऐसी कोई भी बात है जो तुम नही जानते ?

'तुमने भी उसे पढा है ?' विन्स्टन ने पूछा।

'मैने उसे लिखा है। मेरा मतलब है मैने उसके लिखने मे सहयोग दिया है। कोई भी पुस्तक व्यक्तिगत रूप से नही लिखी जा सकती है, यह तो तुम जानते ही हो।'

'क्या उसमें जो कुछ लिखा है, वह सच है ?' विन्स्टन ने पूछा।

'जहा तक वर्णनात्मक अश का सबध है, ठीक है। लेकिन उसमें जो कार्यक्रम रखा गया है, वह वाहियात है। ज्ञान का गुप्त सचय, ज्ञान का धीरे-धीरे विस्तार, अन्तत मज़दूर वर्ग की क्रान्ति और पार्टी की सत्ता को उलट देना। यह सब बेकार की बाते है। यह तो तुमने कल्पना कर ही ली होगी कि उस किताब मे क्या कार्यक्रम होगा। वह सारा कार्यक्रम वाहियात है। मजदूर कभी विद्रोह नही करेगे। हज़ार या लाख साल बाद भी नही। वे विद्रोह कर ही नही सकते। मुझे कारण बताने की जरूरत नही। तुम जानते हो। तुमने यदि कभी सशस्त्र विद्रोह के सपने देखे हो तो अब उनको छोड दो। पार्टी को सत्ता से हटाने का कोई उपाय नही है। पार्टी का शासन अमर है। इस विचार को मूलतत्व मानकर आगे सोचो।'

वह उसके बिस्तर के और नजदीक आ गया। फिर बोला, 'अमर है पार्टी, अमर है। अब हम कैसे और क्यो वाले सवालो को नही उठाएगे। यह तो तुम्हे ज्ञात ही है कि पार्टी अपनी सत्ता को किस प्रकार बनाए रखती है। अब बतलाओ कि हम सत्ता को क्यो अपनाए है ? हमारा क्या उद्देश्य है ? हम ताकत क्यो चाहते है ? बोलो।'

विन्स्टन चुप था।

वह फिर भी नही बोला। क्लान्त हो गया था। उत्साह, पागलो-से उत्साह की

चमक ओ'ब्रायन के चेहरे पर फिर आ गई थी । वह जानता था कि ओ'ब्रायन क्या कहेगा । वह कहेगा, पार्टी ताकत अपने लिए नही बल्कि बहुसख्यको के हित के लिए चाहती है । वह ताकत इसलिए चाहती है कि जनता के सदस्य कमजोर हैं । जो कमजोर हैं, कायर हैं, जो स्वतत्रता की रक्षा नही कर सकते, सत्य को देख नही सकते, वे शासित होने चाहिए । ऐसे लोगो के शासन की समुचित व्यवस्था उन लोगो द्वारा होनी ही चाहिए जो उनसे अधिक बलवान् है । आदमी के सामने दो लक्ष्य है स्वतत्रता और सुख । अधिकाश व्यक्तियो के लिए स्वतत्रता नही सुख जरूरी है । पार्टी सशक्तो के लिए है । उसके सदस्य अपने सुख को बलिदान करते है जिससे अन्य लोगो को सुख मिले । वे अत्याचार तथा शासन कार्य करते है जिससे अन्य लोगो का भला हो । अचानक उसके दिमाग मे यह आया कि जब ओ'ब्रायन यह बाते कहेगा तो विन्स्टन उन पर विश्वास करने लगेगा । ये बाते उसके मुह पर लिखी थी ओ'ब्रायन हर बात जानता है । विन्स्टन से हजार गुना अच्छी तरह ओ'ब्रायन को मालूम था कि दुनिया कैसी है । वह आप भी कैसी बुरी दशा मे रह रहा है । कैसी झूठी बाते गढ के तथा बर्बर कार्य करके पार्टी उन्हे उसी अवस्था में पडा रहने दे रही है । उसने वह सब कुछ समझ लिया था, तोल लिया था । किसी बात से कोई फर्क नही पड़ता था । लक्ष्य सिद्धि के लिए सब कुछ ठीक था । यदि कोई पागल खुद से भी अधिक बुद्धिमान हो तो क्या किया जा सकता है । वह दूसरे के तर्क तो सुन ले लेकिन अपना पागलपन न छोडे तो कोई क्या कर सकता है ?

'हमारे लाभ के लिए ही आप हम पर शासन कर रहे है ।' उसने क्षीण स्वर मे कहा, 'आप समझते है कि आप भी अपना शासन स्वय नही कर सकते और इसलिए··· ।'

दर्द के मारे विन्स्टन की चीख निकल गई । आरम्भ करते ही ओ'ब्रायन ने डायल का लिवर दबा दिया । सुई पैंतीस तक गई होगी ।

'बिल्कुल बेवकूफो का-सा उत्तर दिया है, विन्स्टन तुमने, बिल्कुल बेवकूफो-सा । तुम जैसे आदमी को इस प्रश्न का उत्तर देने की भाषा आनी चाहिए ।'

उसने लिवर छोड दिया और कहा

'अब मै तुम्हे बतलाता हू कि इस प्रश्न का उत्तर किस प्रकार दिया जाना चाहिए । उत्तर यह है । पार्टी अपने लिए सारी ताकत चाहती है । हम दूसरो की भलाई मे कोई दिलचस्पी नही रखते । हमे सत्ता अपने लिए चाहिए । हमे धन,

विलासिता, दीर्घजीवन या सुख कुछ भी नही चाहिए। हमे सत्ता, शक्ति, विशुद्ध शक्ति चाहिए। हम अन्य शासकवर्गो से इन अर्थो मे भिन्न है कि हम जानते है कि हम क्या कर रहे है। और सब वर्ग, वे भी जो हम जैसे लगते है, हमसे भिन्न है। हमारा विचार है कि वे सब कायर और पाखडी थे। जर्मन नाजी और रूसी कम्यूनिस्टो के हथकंडे हमसे अवश्य मिलते-जुलते थे लेकिन उनमे अपने लक्ष्य को पहचानने का साहस नही था। वे यह दिखलाते थे और शायद विश्वास भी करते थे कि उन्होने केवल कुछ समय के लिए ही ताकत अपने हाथ मे ली है। वह भी अनिच्छा से। ज़रा आगे चलकर एक मोड के बाद कोने मे स्वर्ग छिपा है वहा पहुचकर हर आदमी बराबरी का अधिकार पा सकेगा। हर आदमी स्वतत्र होगा। हम इन लोगो की तरह नही है। हम जानते है कि कोई कभी सत्ता को इस दृष्टि से नही हथियाता कि कुछ समय बाद वह उसे छोड देगा। सत्ता और शक्ति साधन नही है, साध्य है। क्रान्ति की रक्षा के लिए तानाशाही जरूरी नही है। दमन का उद्देश्य दमन है और यत्रणा का उद्देश्य यत्रणा है। क्या अब तुम्हारी समझ मे मेरी बात आ गई?'

विन्स्टन ओ'ब्रायन के चेहरे की क्लान्ति देखकर स्तब्ध रह गया। वह पहले भी इतना थका चेहरा देख चुका था। उसके चेहरे से दृढता टपकती थी। वह मासल था। उसमे क्रूरता थी। बुद्धिवादिता भी झलकती थी। उसका अपनी भावनाओ पर अद्भुत सयम था, जिसके सामने वह भी नत था। आखो के नीचे काले निशान थे। गालो की हड्डियो पर त्वचा थी। ओ'ब्रायन उसके ऊपर झुक गया। अपने चेहरे को विन्स्टन के चेहरे के और नज़दीक ले आया और कहने लगा:

'तुम सोच रहे हो, मेरा चेहरा क्लान्त है। उससे वृद्धता प्रकट होती है। तुम सोच रहे हो, मै सत्ता की बाते करता हू, लेकिन अपने शरीर को जर्जर होने से नही रोक पाता। क्या तुम यह नही समझते विन्स्टन, कि आदमी समाज का ठीक उसी प्रकार एक अग है जिस प्रकार शरीर का—कोष। कोष की क्लान्ति, शरीर की स्थित को ही प्रकट करती है। क्या नाखून काटने से तुम मर जाते हो?'

वह बिस्तर से हट गया और जेब मे हाथ डालकर इधर-उधर टहलने लगा।

'हम सत्ता के पुरोहित है,' ओ'ब्रायन कह रहा था, 'वास्तविक शक्ति तो

ईश्वर है। लेकिन इस समय तुम्हारा प्रयोजन केवल सत्ता या शक्ति से ही है। तुम्हारे लिए अब शक्ति का अर्थ भलीभाति समझ लेना आवश्यक है। पहली बात तो यह है कि शक्ति सामूहिक चीज़ है। पार्टी का यह नारा तो तुम जानते ही हो कि दासता ही स्वतत्रता है। तुमने कभी यह भी सोचा है कि इसका उल्टा भी अर्थ हो सकता है। स्वतत्रता दासता है। अकेला आदमी, स्वतत्र आदमी, हमेशा हरा दिया जाता है। पराजय अनिवार्य है क्योकि हर आदमी की मृत्यु अनिवार्य है जो स्वय आदमी की सबसे बडी हार है। लेकिन यदि वह साहस करके अपना व्यक्तित्व पार्टी मे लय कर दे तो वह भी अमर हो जाएगा। पार्टी तो अनश्वर रहेगी ही। दूसरी बात यह है कि शक्ति का अर्थ है दूसरे व्यक्तियो पर प्रभाव होना। शरीर पर ही नही, बल्कि उनके मस्तिष्को पर भी पूरा काबू होना। भौतिक पदार्थो पर स्वामित्व होना महत्वपूर्ण नही है। हालाकि ससार के भौतिक पदार्थो पर हमारा पूर्ण स्वामित्व है ही।'

एक क्षण के लिए विन्स्टन डायल को भूल गया। उसने उठकर बैठने की पूरी ताकत से कोशिश की। परन्तु उठने की चेष्टा से उसके शरीर मे पीड़ा ही हुई। वह बैठ न सका।

'लेकिन आप सारे भौतिक पदार्थो पर पूर्ण स्वामित्व कैसे प्राप्त कर सकते है?' वह बोल पडा, 'आप गुरुत्वाकर्षण, जलवायु के नियमो तक तो नियत्रित कर नही सकते। इसके अलावा बीमारिया है, दर्द है और मृत्यु है ...।'

ओ'ब्रायन ने उसे हाथ के इशारे से चुप करा दिया। 'हमारा भौतिक पदार्थो पर भी पूरा स्वामित्व इसलिए है क्योकि हमारी मुट्ठी मे लोगो के मस्तिष्क है। वास्तविकता दिमाग में होती है, धीरे-धीरे सीख जाओगे, विन्स्टन। ऐसा कोई काम नही है जो हम न कर सकते हो। हम कुछ भी कर सकते है। मै चाहू तो इस फर्श पर साबुन के बुलबुले की तरह तैर सकता हू। लेकिन मै ऐसा नही चाहता क्योकि पार्टी की यह मर्ज़ी नही है। उन्नीसवी शताब्दी मे प्रकृति के नियमो के विषय में जो धारणाए थी, उनको एकदम छोड दो। हम प्रकृति के नियमो का निर्धारण करते है।'

'नही, आप इस ससार तक के स्वामी नही है। ईस्ट एशिया और यूरेशिया ऐसे देश है जिन पर आपका अधिकार नही है। उन्हे आप अभी तक नही जीत सके है।'

'कोई महत्व नही है, इनका। जब जरूरत होगी हम इन्हे जीत लेगे। यदि जीत भी ले तो हमारी ताकत मे क्या फर्क पडता है ? हम उनके अस्तित्व को अपने यहा के लोगो के लिए समाप्त कर सकते है। ओशनिया खुद एक दुनिया है।'

'लेकिन यह दुनिया स्वय मिट्टी के अलावा कुछ नही है। और आदमी छोटा-सा जीव है, आदमी असहाय है। उसको जन्मे कितने दिन हुए। करोडो वर्ष तक दुनिया मे एक भी आदमी नही था।'

'वाहियात। पृथ्वी भी इतनी ही प्राचीन है, जितने हम। ज्यादा दिन पुरानी कैसे हो सकती है ? बिना मानवीय चेतना के किसी चीज का कोई अस्तित्व नही रहता।'

'लेकिन चट्टानो मे मृत जीवो के ककाल मिले है, बडे-बडे सर्पो की अस्थिया मिली है। वे मनुष्य के पैदा होने के लाखो वर्ष पूर्व पृथ्वी पर थे।'

'विन्स्टन, तुमने उनमे से एक भी अस्थि देखी है ? नही। यह सब उन्नीसवी शताब्दी के जीवशास्त्रियो की कल्पना है। आदमी के पहले कुछ नही था और यदि आदमी का अन्त हो गया तो उसके बाद भी कुछ नही रहेगा। आदमी के बिना कुछ भी नही है।'

'लेकिन सारा ब्रह्माड आदमी से बाहर है। तारो को देखिए। बहुतेरे तारे करोडो प्रकाश वर्ष की दूरी पर है। वे सदैव हमारी पहुच के बाहर रहेगे।'

'तारे क्या है ? प्रकाश पुज, जो कुछ कीलोमीटर दूर है। हम चाहे तो उन तक भी पहुच सकते है। हम उन्हे मिटा सकते है। पृथ्वी ब्रह्माड का केन्द्र है। सूर्य और तारे उसका चक्कर लगाते है।'

विन्स्टन ने एक और पीडा भरा प्रयत्न किया, जिससे उठ सके। लेकिन वह कुछ बोला नही। परन्तु ओ'ब्रायन इस तरह बोलता गया। जिस तरह उसने अपने मन की आपत्ति कह दी हो।

'कुछ मामलो मे यह बात अवश्य ही सत्य नही है। जब हम समुद्र मे यात्रा करते है तो मार्ग-निर्धारण के लिए या जब ग्रहण की भविष्यवाणी करते है उस समय यह सुविधाजनक होता है कि हम यह मान ले कि पृथ्वी सूर्य की परिक्रमा करती है और सितारे लाखो-करोडो और अरबो मील दूर है। लेकिन इससे क्या ? क्या हम ज्योतिषशास्त्र के द्वैध सिद्धान्त नही बना सकते ? तारे पास भी हो सकते है और दूर भी ? क्या हमारे गणितज्ञ इतना भी नही कर सकते ? क्या

तुम द्वैध विचार के सिद्धान्त को भूल गए ?'

विन्स्टन बिस्तर में सिमट गया। वह जो कुछ भी कहता था उसका उसे मुहतोड जवाब मिलता था। फिर भी वह जानता था कि उसका खयाल, उसके विचार ही ठीक है। कोई भी चीज जो मनुष्य के दिमाग के बाहर है, उसका कोई अस्तित्व नही है। यह सिद्धान्त गलत है और गलत है तो उसको प्रमाणित करने का कोई तो रास्ता होगा। क्या यह त्रुटि पहले नही प्रमाणित हो चुकी ? इसके लिए तो कुछ नाम भी है। वह भूल रहा था। उसके चेहरे को देखकर ओ'ब्रायन फिर थोडा-सा मुस्कराया और बोला

'विन्स्टन, मै तुमसे कह चुका हू, अध्यात्मवाद में तुम तेज नही हो। जिस शब्द को तुम याद करने का प्रयत्न कर रहे हो, वह है—आत्मा ही ज्ञानवान है—का सिद्धान्त। परन्तु यह सिद्धान्त भिन्न है, उल्टी चीज है। यह सब पथभ्रष्टता है।' उसने अपना स्वर बदल दिया था। 'यथार्थ शक्ति, जिसको प्राप्त करने के लिए हम दिन-रात सतत प्रयत्न कर रहे है, वह भौतिक पदार्थों के स्वामित्व को प्राप्त करने की शक्ति नही है। अपितु वह शक्ति ऐसी है जिससे हम लोगो को मुट्ठी मे रख सके।' वह एक क्षण के लिए रुक गया और इस प्रकार प्रश्न पूछने लगा जैसे कोई अध्यापक किसी प्रतिभाशाली शिक्षार्थी से पूछता है. 'एक आदमी दूसरे पर अपनी शक्ति का प्रयोग किस प्रकार करता है, विन्स्टन ?'

विन्स्टन ने सोचा। इसके बाद बोला, 'उसे कष्ट देकर।'

'बिलकुल ठीक। दूसरे को कष्ट देकर आदमी अपनी शक्ति दूसरे पर प्रदर्शित करता है। आज्ञाकारिता ही पर्याप्त नही है। जब तक वह कष्ट न पाए, तब तक तुम्हें कैसे पता लगेगा कि वह तुम्हारी बात मान रहा है या अपनी ? शक्ति है—कष्ट पहुंचाना और अपमानित करना। शक्ति है—आदमी के दिमाग को चीरफाड देना और फिर दिमाग के उन टुकडो को अपने ढग से सजा लेना। तो अब तुम यह अनुभव कर रहे हो न कि हम किस प्रकार की दुनिया बना रहे है ? यह दुनिया पहले के सुखवादी विचारको की कल्पना से बिल्कुल उल्टी है, यह दुनिया है भय की, धोखे की और गद्दारी की, यंत्रणा की, दमन की और दलितो की। ज्यो-ज्यो यह बढती जाएगी त्यो-त्यो हमारी दुनिया और भी क्रूर होती जाएगी। हम प्रगति करेंगे तो अधिकाधिक पीडा देने की दिशा मे। पुरानी सभ्यताओ का दावा था कि उनकी नीव प्रेम तथा न्याय पर है। हमारी दुनिया की नीव घृणा

है। हमारी दुनिया मे भय, क्रोध, विजय और आत्मपतन के सिवा अन्य कोई मानवीय भावना शेष नही रहेगी। अन्य हर एक चीज़ को हम नष्ट कर देगे। हमने पुरानी आदते छोड दी है और क्रान्ति के पूर्व से ज़िदा है। हमने माता-पिता तथा बच्चो के बीच का सम्बन्ध भग कर दिया है। आदमी-आदमी का रिश्ता तोड दिया है। आदमी और औरत के बीच नाता खत्म कर दिया है। कोई भी व्यक्ति अपने मित्र, बच्चे या पत्नी पर विश्वास नही करता। भविष्य मे न पत्नी होगी और न मित्र। बच्चे माताओ से जन्म के बाद ले लिए जाएगे ठीक उसी तरह जैसे मुर्गी के अडे उठा लिए जाते है। यौन या काम-भावना समाप्त कर दी जाएगी। राशन कार्ड को जिस तरह तारीख डलवाकर नया कराया जाता है उसी तरह सन्तानोत्पत्ति भी वार्षिक क्रिया हो जाएगी। हम शिश्न को भी नष्ट कर देगे। हमारे स्नायुविद् आजकल इसी प्रकार का शोध कर रहे है। पार्टी-भक्ति के सिवा कोई बात शेष नही रह जाएगी। बडे भाई के सिवा कोई किसी से प्रेम नही करेगा। कोई हसेगा नही। हसी तभी आएगी जब आदमी अपने शत्रु को परास्त देखेगा। न कला रह जाएगी और न विज्ञान, न साहित्य। जब हम सर्वान्तर्यामी और सर्वशक्तिशाली होगे तो विज्ञान की क्या ज़रूरत ? खूबसूरती और बदसूरती मे कोई फर्क नही रह जाएगा। कोई जिज्ञासा नही रह जाएगी और जीवन की आवश्यकता भी नही रहेगी। सभी शारीरिक सुखो को नष्ट कर दिया जाएगा। परन्तु शक्ति का भय बराबर रहेगा—इस बात को मत भूलना, विन्स्टन, यह भय बराबर बढता जाएगा। हर क्षण विजय की खुशी होती रहेगी। असहाय शत्रु को अपनी टागो मे दबा देख हम हमेशा हर्षित होते रहेगे। भविष्य का चित्र यह है—'एक जूता हमेशा के लिए आदमी के मुह पर रखा हुआ है।'

ओ'ब्रायन रुक गया, जैसे वह विन्स्टन को बोलने का अवसर देना चाहता था। विन्स्टन बिस्तर मे और दब-सा गया। वह कुछ भी नही कह सकता था। उसका हृदय बर्फ की भाति जम गया था। ओ'ब्रायन का भाषण जारी था :

'और याद रखो, यह स्थिति शाश्वत रहेगी। मुह हमेशा कुचला जाता रहेगा। ईश्वरद्रोही, समाज का शत्रु, हमेशा रहेगा। इसे हमेशा हराया जाता रहेगा और बार-बार अपमानित किया जाता रहेगा। जो यातनाए तुमने,भोगी है, वे हमेशा जारी रहेगी और यातनाओ की मात्रा बढती ही जाएगी। षड्यत्र, गद्दारी, गिर-फ्तारिया, यत्रणा, फासिया और आदमियो का सहसा गायब हो जाना बराबर जारी

रहेगा। आतक और विजय की यह दुनिया होगी। पार्टी ज्यो-ज्यो शक्तिशाली होती जाएगी त्यो-त्यो निरकुश शासन बढता जाएगा। गोल्डस्टीन और उसकी बाते बराबर बनी रहेगी। हर दिन, हर क्षण, विरोधी हराए जाएगे, बदनाम किए जाएगे, उनकी हसी उडाई जाएगी, उन पर थूका जाएगा और फिर भी वे ज़िन्दा रहेगे। जो नाटक मैने सात साल तक तुम्हारे साथ खेला है, बार-बार खेला जाएगा, पीढिया गुजरती जाएगी और उनके साथ यह नाटक भी अधिकाधिक सूक्ष्म और गुप्त रूप से खेला जाता रहेगा। हमेशा कोई न कोई द्रोही हमसे दया की भिक्षा मांगता रहेगा और पीडा से तडपता रहेगा। उसमे ज़रा भी साहस नही रहेगा। उसे देखकर ठोकर मारने की तबियत होगी और वह स्वेच्छा से घिसटता हुआ हमारे कदमो को छूने के लिए बढेगा। यह दुनिया है जिसका हम निर्माण कर रहे है। ऐसी दुनिया जिसमे एक के बाद दूसरी विजय की जयमाला हमारे गले मे पडती जाएगी और हम अधिक से अधिक और पहले से अधिक शक्ति का प्रयोग करते जाएगे। तुम शायद स्वय अनुभव कर रहे हो कि किस प्रकार की दुनिया भविष्य मे होगी। लेकिन अन्त मे न केवल इस दुनिया के सबध मे तुम ज्ञान ही प्राप्त कर लोगे बल्कि तुम उसे स्वीकार करोगे, सिर-माथे लगाओगे, उसका स्वागत करोगे और उसके अंग बन जाओगे।'

विन्स्टन अब कुछ सभल गया था। उसने क्षीण स्वर से कहा, 'नहीं, तुम ऐसा नही कर सकते।'

'क्यो ?'

'उसमे जीवनतत्व ही नही होगा। वह अपने आप भरभरा कर गिर पड़ेगी। वह आत्महत्या कर लेगी।'

'वाहियात। तुम्हारा मतलब है कि घृणा प्रेम से बढ-चढकर है। क्यो ? यदि हो तो भी क्या फर्क पडता है ? और मान लो कि हम स्वय जल्दी से जल्दी मर जाने को प्रस्तुत हो ? मान लो कि हम मानव-जीवन पर इतना कार्यभार लाद दे कि हर आदमी तीस वर्ष की अवस्था मे पागल हो जाए। तो भी इससे क्या फर्क पडता है ? क्या तुम्हारी समझ मे यह बात नही आती कि व्यक्ति की मौत समाज की मौत नही है ? पार्टी शाश्वत है।'

यथापूर्व, विन्स्टन इस कण्ठ के सम्मुख पुन. असहाय हो गया था। दूसरे उसे भय था कि यदि वह बहस करता गया तो ओ'ब्रायन डायल का लिवर पुनः दबा

देगा। फिर भी उससे चुप नही रहा जा रहा था। धीरे-धीरे बिना किसी तर्क के सहारे, केवल ओ'ब्रायन के वक्तव्य से घबडाकर, विन्स्टन फिर बोला।

'मै नही जानता—न मै परवाह करता हू। बस इतना जानता हू कि आप अपने कार्य मे निश्चय ही असफल होगे। कोई आपको हराएगा। जीवन आपको परास्त करेगा।'

'विन्स्टन, हर स्तर पर जीवन हमारे नियत्रण मे है। हमारी मुट्ठी में है। शायद तुम सोच रहे हो कि मानव-स्वभाव नाम की कोई चीज़ है और वह हमारे खिलाफ एक न एक दिन सिर अवश्य उठाएगी। लेकिन तुम भूलते हो। मानव-स्वभाव के निर्माता भी तो हम ही है। या शायद तुम सोच रहे हो कि मजदूर या गुलाम एक न एक दिन हमारे खिलाफ बगावत कर देगे। यह बात अपने दिमाग से निकाल दो। वे पशुओ की तरह असहाय है। पार्टी ही मानवता है। और सब इसके बाहर है। इसलिए जो पार्टी से बाहर है, उनसे हमारा कोई प्रयोजन नही। उनकी हम फिक्र ही नही करते।'

'मै भी परवाह नही करता। लेकिन वे ही लोग एक दिन तुम्हे नीचा दिखलाएंगे। परास्त कर देगे। एक न एक दिन वे समझ जाएगे कि तुम्हारे क्या इरादे है। और जिस दिन उन्होने तुम्हारे इरादे समझ लिए, वे बस उसी दिन तुम्हारे टुकडे-टुकड़े करके रख देंगे।'

'क्या ऐसा होने का कोई प्रमाण तुम्हारे पास है ? या कोई कारण बता सकते हो, जिसकी वजह से ऐसा होना जरूरी है ?'

'कुछ नही। परन्तु जो कुछ मैने कहा है, अपने विश्वास के आधार पर कहा है। मै जानता हू, तुम हारोगे, पार्टी हारेगी। कोई ऐसी चीज़, आत्मा या सिद्धात इसी ब्रह्माण्ड में है, जिसे तुम जीत नही सकते।'

'क्या ईश्वर मे तुम्हारा विश्वास है, जो हराएगा ?'

'मै नही जानता। शायद मानव की आत्मा।'

'और तुम अपने को मानव समझते हो ?'

'हा।'

'अगर तुम मानव हो विन्स्टन, तो समझ लो तुम अतिम मानव हो। तुम्हारी जाति समाप्त हुई। हम तुम्हारे उत्तराधिकारी है। यह समझ लो कि तुम बिलकुल अकेले हो। तुम इतिहास में नही हो, तुम्हारा कोई अस्तित्व नही है।' ओ'ब्रायन

की बात कहने का ढग और कठोर और क्रुद्ध हो गया था, 'और तुम अपने आपको हमसे अधिक नैतिकता वाला समझते हो, हमें झूठा और निर्दय मानते हो ?'

'हा, मैं खुद को तुमसे ऊचा समझता हू ।' ओ'ब्रायन चुप हो गया । नही बोला । अन्य दो आवाजे बोल रही थी । विन्स्टन ने सुना उनमें से एक उसकी है । यह ओ'ब्रायन तथा उसकी बातचीत का टेप रिकर्ड था । यह बातचीत वह थी, जिस रात ओ'ब्रायन ने उसे ब्रदरहुड का सदस्य बनाया था । इसमें उसने सुना कि वह झूठ बोलने का, चोरी करने का, वेश्यावृत्ति को प्रोत्साहित करने का, यौन रोग फैलाने का तथा बच्चो के मुह पर तेजाब फेकने का वायदा कर रहा है । ओ'ब्रायन अधीरता से ऐसा इशारा कर रहा था जैसे यह टेप रिकर्ड बजाने की जरूरत ही नही थी । फिर उसने स्विच बद कर दिया । आवाजें रुक गईं ।

'बिस्तर से उठ पडो !' ओ'ब्रायन ने कहा ।

जिन पट्टियो से वह बधा था, वे खुल गईं । विन्स्टन धीरे से फर्श पर उतरा और लडखडाता हुआ खडा हो गया ।

ओ'ब्रायन ने कहा, 'तुम अन्तिम मानव हो । तुम मानव की आत्मा के रक्षक हो । अब तुम स्वयं देखोगे कि तुम क्या हो । अपने कपडे उतार डालो ।'

विन्स्टन ने वह तनी खोल दी जिससे उसके कपडे बधे थे । उसे पता नही वे कब के फट चुके थे । उसे याद नही था कि गिरफ्तारी के बाद उसने कभी पूरे कपडे उतारे हो । वर्दी के नीचे कुछ पीले और फटे चिथडे थे—वे उसकी बनियान और अण्डरवियर के टुकडे थे । कपड़े उतारने के बाद उसने देखा कि कमरे के एक कोने मे तीन बडे शीशे रखे हैं । वह उनकी तरफ बढा । इसके बाद रुक गया । रोकते-रोकते उसके मुह से चीख निकल गई ।

'आगे बढ जाओ', ओ'ब्रायन ने कहा, 'दोनो बगल वाले शीशो के बीच में खड़े हो जाओ जिससे यह भी देख सको, कि तुम्हारी दाई-बाईं तरफ का क्या हाल है ।'

वह डर जाने की वजह से रुक गया था । झुकी कमर, सफेद रग का नर-ककाल उसकी तरफ बढा आ रहा था । उसकी शकल बडी भयानक थी । फिर भी वह जान गया कि यह शकल उसी की है । वह शीशो की तरफ और बढ गया । उसका चेहरा नीचे की तरफ हो गया था । इसका कारण यह था कि उसकी कमर झुक गई थी । उसके सामने ऐसी शकल थी जिसने बरसो से आदमी का चेहरा नही देखा था । वर्षों जेल मे गुजर गए थे । माथा झुका और काला पड गया था । और

सिर गजा हो गया था। नाक टेढी हो गई थी। गाल की हड्डिया टेढी-मेढी हो गई थी। मुह खिच गया था। निश्चय ही वह उसका चेहरा था। लेकिन उसका चेहरा उसके अन्त करण से भी अधिक बदल गया था। उस पर वे भाव प्रकट नही होते थे, जो वह सोचता था। वह थोडा-थोडा गजा भी हो गया था। पहले उसे लगा कि उसके सारे अग सफेद हो गए है। परन्तु उसकी खोपडी के बाल ही सफेद हो गए थे। हाथो और मुह को छोड़कर उसके शरीर पर सर्वत्र मैल भरा था। मैल के नीचे लाल घावो के निशान थे। टखने के नीचे नस वाला फोडा खूब फूल गया था। लाल हो गया था और उस पर से खाल उधड-उधडकर गिरने को थी। लेकिन सबसे भयानक बात यह थी कि उसके शरीर मे खून ही नही था। पसलियो का दायरा तग हो गया था। ठीक उसी तरह जिस तरह अस्थि-पजर का हो जाता है। पैर सूख गए थे। घुटने जाघो से अधिक मोटे दिखलाई पडते थे। वह समझ गया कि ओ'ब्रायन ने उससे बगल मे क्या देखने को कहा था। रीढ की हड्डी बुरी तरह टेढी हो गई थी। वह तो उसका टेढापन देखकर आश्चर्य मे पड़ गया। पतले कधे आगे की ओर बढकर झुक गए थे और छाती अन्दर की ओर धंस गई थी। गरदन सिर के बोझ से अन्दर झुकी जा रही थी। यदि वह किसी और की शकल होती तो वह कह देता कि यह कोई साठ साल का बुड्ढा आदमी है, जो किसी बहुत ही बुरे रोग मे फंसा है।

'कभी-कभी तुम मन ही मन सोचते हो', ओ'ब्रायन कह रहा था, 'कि मेरी शकल, अन्तरग पार्टी के सदस्य की शकल, से बुढापा और क्लान्ति टपकती है। अपने चेहरे के बारे मे तुम्हारा क्या खयाल है ?'

उसने विन्स्टन का कधा पकडकर घुमा दिया। अब ओ'ब्रायन का चेहरा उसके सामने था।

'अपनी हालत देखो।' उसने कहा, 'अपने शरीर पर जमे मैल को देखो। अपने गन्दे धूल भरे पजो को देखो। पैर के घृणास्पद फोडे को देखो। तुम जानते हो कि तुमसे भेड की तरह बदबू आ रही है, शायद तुम्हे अब अपने शरीर से बदबू आती ही नही। शरीर मे खून तो रह ही नही गया है। दीखता है ? एक हाथ से मै तुम्हारी पूरी गरदन पकड सकता हू। मै गाजर की तरह तुम्हारी गरदन उखाड-कर फेंक सकता हू। अब तक, जब से तुम गिरफ्तार किये गए हो, तुम्हारा वजन पच्चीस किलोग्राम घट गया है। तुम्हारे बाल मेरी मुट्ठी मे आते ही उखड जाते है।

देखो।' उसने थोडे-से बाल हाथ से पकडकर उखाड दिए। 'अपना मुह खोलो। नौ, दस, ग्यारह, दात रह गए है। जब तुम आए थे, तुम्हारे मुह मे कितने दात थे? जो रह गए है वे भी गिरे जा रहे है। देखो।'

उसने सामने के दात अपने अगूठे और उगली से पकड लिए। दर्द की एक लहर विन्स्टन के जबड़े मे दौड गई। ओ'ब्रायन ने एक दान उखाडकर जमीन पर फेंक दिया।

'तुम सड गए हो', ओ'ब्रायन कह रहा था, 'तुम टुकडे-टुकडे होकर गिर रहे हो। क्या हो तुम, कूडे का ढेर। अब घूम जाओ और फिर शीशे की तरफ देखो। क्या तुम्हे वह चीज अपने चेहरे मे दिखलाई पडती है? यही आखिरी आदमी है। यदि तुम मानव हो तो समझ लो यही मानवता है। अब अपने कपडे पहन लो।'

विन्स्टन ने धीरे-धीरे कपडे पहनने शुरू कर दिए। अभी तक उसने यह नही सोचा था कि वह कितना निर्बल और क्षीण हो गया है। केवल एक ही बात उसके दिमाग मे थी। तो इसका मतलब है कि उसे यहा उसकी कल्पना से अधिक समय गुजर गया। अपने नष्ट-भ्रष्ट शरीर का खयाल कर उसे अपने ऊपर तरस आने लगा। इसके पहले कि वह अपने आपको सभाल सके वह बिस्तर के बगल मे पडे एक स्टूल पर बैठ गया, और रोने लगा। वह अपनी बदसूरती, मर्यादाहीनता समझता था। वह मुट्ठी भर हड्डियो का ढाचा था जो उस तेज सफेद प्रकाश मे रो रहा था। ओ'ब्रायन ने उसके कधे पर हाथ रखा। उसमे दया थी।

'ऐसा हमेशा नही रहेगा', उसने कहा, 'तुम जब चाहो, हमसे बच सकते हो। हर बात तुम पर निर्भर करती है।'

'तुमने ऐसा किया है', विन्स्टन सिसकी भर रहा था, 'तुम्ही ने मेरी यह हालत की है।'

'नही, विन्स्टन। तुमने अपनी यह हालत खुद बना रखी है। तुमने जब पार्टी के विरुद्ध सोचा तभी तुमने यह स्थिति स्वीकार कर ली थी। यह सब पहले कदम मे ही निहित था। कोई भी ऐसी बात नही हुई जिसकी कल्पना तुमने पहले न कर रखी हो।'

वह कुछ रुका और फिर बोला

'हमने तुम्हे पीटा है, विन्स्टन। हमने तुम्हे तोड दिया है। तुमने देख लिया कि तुम्हारे शरीर की क्या हालत है। लेकिन तुम्हारा दिमाग अब भी उसी दशा

मे है। मै नही समझता कि तुममे अब भी अभिमान शेष रहा है। तुम्हे ठोकरें मारी गई है। हण्टर लगाए गए है और तुम्हारा अपमान किया गया है। तुम पीडा से चिल्लाए हो, दर्द से तडपते हुए फर्श पर अपनी उलटी तथा खून मे लोटे हो। तुमने रो-रोकर दया की भीख मागी है, तुमने हर एक के साथ गद्दारी की है। क्या तुम एक भी ऐसी बात सोच सकते हो, जो अपमानास्पद हो और तुमने न की हो ?'

विन्स्टन का रोना थम गया था। आसू अब भी झड रहे थे। उसने ओ'ब्रायन की ओर देखा।

'मैंने जूलिया को तो धोखा नही दिया।' विन्स्टन बोला।

ओ'ब्रायन ने कुछ सोचते हुए उसकी ओर देखा। 'नही', वह बोला, 'नही। तुमने यह बात बिलकुल सच कही। तुमने जूलिया को धोखा नही दिया।'

विन्स्टन का हृदय ओ'ब्रायन के प्रति श्रद्धा से फिर भर गया। चाहे कुछ हो, उसकी श्रद्धा ओ'ब्रायन के प्रति नही घटती थी। कितना बुद्धिमान है यह व्यक्ति। हर बात को तुरन्त समझ लेता है। कोई भी उससे कह देता कि तुमने जूलिया को भी धोखा दिया है। क्योकि ऐसी कौन-सी बात है जो यत्रणा देकर उससे नही उगलवा ली गई थी ? उसने सब कुछ बता दिया था। उसकी आदतो के बारे मे, उसके चरित्र, उसके बीते जीवन के बारे में—छोटी-छोटी बाते भी उससे कहलवा ली गई थी। उसने जो कहा, उत्तर मे जूलिया ने जो कहा वह सब बता दिया था। चोर बाजार के खाने की चीजो के संबध मे, कार्यभार के सबध मे, पार्टी के विरुद्ध निरर्थक षड्यत्र के संबध मे जो बाते हुई थी वे भी उसने बता दी थी। और फिर भी उसने जूलिया के साथ धोखा नही किया था। उसने उससे प्रेम करना नही छोडा था। ओ'ब्रायन ने बिना किसी सफाई के उसका असली मतलब समझ लिया था।

'बतलाओ', उसने कहा, 'मुझे कब गोली मारी जाएगी ?'

'काफी समय लग सकता है', ओ'ब्रायन ने कहा, 'तुम्हारा मामला बडा कठिन है। लेकिन आशा मत छोडो। देर-सवेर यहा सबका इलाज हो जाता है। अन्त मे हम तुम्हे अवश्य ही गोली मार देगे।'

अब वह पहले से बहुत अच्छा था। यदि दिनो की बात की जा सके तो वह हर रोज तगडा होता जा रहा था।

कमरे मे धवल प्रकाश वैसा ही था। सू-सू की आवाज भी कोठरी मे वैसी ही आती जा रही थी। लेकिन वह अन्य लोगो की अपेक्षा आराम से था। लकडी के तख्त पर तकिया और गद्दा था। उसे नहलाया जाता था। टिन के टब में उसे अपने आप भी वे लोग उसे नहाने देते थे। नहाने के लिए गरम पानी भी दिया जाता था। उसे नए बनियान और अण्डरवियर तथा कपडे दिए गए थे। उसके टखने के फोडे को मरहम लगाकर पट्टी से बाध दिया गया था। जिससे उसे बडा आराम था। उसके बाकी दात भी उखाड दिए गए थे और नए नकली दात दे दिए गए थे।

सप्ताह गुजर गए, महीने गुजर गए। समय का कुछ हिसाब रखना भी सभव हो गया था। नियमित रूप से ठीक समय पर उसे खाना दिया जाता था। शायद चौबीस घण्टो में उसे तीन बार भोजन दिया जाता था। वह कभी सोचता था कि उसे रात मे खाने को दिया जाता है या दिन मे। खाना, आश्चर्य था, बडा अच्छा था। हर तीसरे खाने के साथ उसे गोश्त मिलता था। एक बार उसे सिगरेट का पैकेट भी दिया गया। उसके पास दियासलाई नही थी। लेकिन जो सिपाही खाना लेकर आते थे, वे बोलते बिलकुल नही थे। वे ही उसकी सिगरेट जला देते थे। पहले उसे सिगरेट पीने में कठिनाई हुई। लेकिन वह कोशिश करता रहा। वह पैकेट काफी समय चला। वह हर खाने के बाद आधी सिगरेट पीता था।

उसे एक सफेद स्लेट और पेंसिल भी दी गई थी। पहले उसने उसका कोई उपयोग नही किया। वह जागता होता तो भी निष्क्रिय पडा रहता। कभी तो वह खाना खाकर बिस्तर पर लेटता तो बिना हिले उस समय तक लेटा रहता जब तक अगले खाने का वक्त नही हो जाता। कभी वह सो जाता, कभी वह दिन मे सपने देखता। दिवास्वप्नो मे उसे आखे खोलना पसन्द नही आता। तेज रोशनी की ओर चेहरा करके उसकी सोने की आदत पड गई थी। इसमे कोई भी अन्तर नही पडता। उसे लम्बे-लम्बे सपने लगातार दिखलाई पडते थे। वह स्वर्णलोक मे पहुच जाता था। वह कभी धूप मे फैले खण्डहरो मे बैठा होता था। कभी मा

के साथ, कभी जूलिया के, तो कभी ओ'ब्रायन के साथ । वे कुछ करते नही थे। केवल धूप मे बैठे रहते और शान्ति से बातचीत करते । इसी तरह के विचार जागने पर उसके दिमाग मे होते थे । अब बुद्धिपूर्वक सोचने की उसकी शक्ति लुप्त हो गई थी । अब उसको पीडा भी नही थी । वह एकान्त से तग नही होता था । उसमे बातचीत करने की कोई इच्छा नही थी । केवल अकेला रहे । कोई मारे-पीटे नही, प्रश्न न पूछे, खाने को पेटभर मिले और साफ-सुथरा रह सके, वह इतने से ही पूर्ण सन्तुष्ट था ।

धीरे-धीरे उसे नीद कम आने लगी । परन्तु फिर भी उसका बिस्तर से उठने को जी नही करता । वह चुपचाप पडा रहता था । कभी अपनी बाहो पर हाथ फेर-कर बार-बार देखता कि उन पर मास चढ रहा है या नही । अन्त मे उसे निश्चय हो गया कि वह मोटा हो रहा है । घुटनो से जाघे अधिक मोटी हो गई थी । फिर उसने नियमित रूप से व्यायाम शुरू कर दिया । वह कुछ दिनो बाद तीन किलो-मीटर तक चल सकता है, यह कमरे मे टहलकर उसने अनुमान कर लिया था । उसके झुके हुए कधे सीधे हो गए थे । उसने और कठिन व्यायाम शुरू करने चाहे । लेकिन उसे पता लगा कि वह उन्हे नही कर सकता था । उसे लज्जा भी आई और आश्चर्य भी हुआ । वह ज्यादा दूर चल नही सकता था । वह एक हाथ की दूरी पर रखा स्टूल पकड नही सकता था । वह एक पैर पर खडा तक नही हो सकता था, क्योकि ऐसा करते ही वह गिर पडता था । वह पजो के बल बैठकर उठने की कोशिश करता तो उसकी जाघो मे बडा दर्द होता और बडी कोशिश के बाद वह खडा हो पाता । वह पेट के बल लेट जाता और हाथो के सहारे उठने की कोशिश करता तो वह अपना वजन सभाल नही सकता था । वह इच भर भी अपने आपको नही उठा सकता था । कुछ दिन के भोजन के बाद तथा कुछ और ताकत आ जाने पर सभव था वह यह भी करने लगे । वह सोचता था कि एक वक्त आएगा जब वह दौड सकेगा । उसे अब अपने शरीर पर गर्व होने लगा था । उसे विश्वास होता जाता था कि उसका चेहरा अब पहले जैसा होता जा रहा था । हा, सिर पर बाल जरूर नही रह गए थे । वह गजा था ।

उसकी मानसिक क्रियाशीलता मे वृद्धि हो रही थी । वह तख्त के बिस्तर पर दीवार के सहारे बैठ जाता और स्लेट अपने घुटने पर लेता । इस प्रकार वह अपने आपको पुन शिक्षा देने का प्रयत्न करता ।

उसने सीख लिया था, यह तो सब मानते थे। सच तो यह है कि उसने अपनी इच्छा के पूर्व ही शिक्षा पा ली थी। जिस समय से वह प्रेममत्रालय मे लाया गया था—और हा, जिस क्षण मे भी जब वह जूलिया के साथ उस कमरे में गिरफ्तार किया गया था और टेलीस्क्रीन की आज्ञाओ का असहाय की भाति पालन कर रहा था उस समय भी उसने यह अनुभव कर लिया था कि पार्टी की शक्ति से लोहा लेना कितना बचपना है। वह जान गया था कि विचार-पुलिस सात वर्ष से उसे देख रही थी ठीक उसी तरह जिस तरह दूरबीन से कोई सुपारी को देखता है। कोई भी ऐसा काम नही था, कोई भी ऐसा ज़ोर से बोला गया शब्द नही था, जो उनकी निगाह या कानो से छिपा रहा हो। उन्होने उसके हर विचार को जान लिया था। जो सफेद धूलकण उसने अपनी डायरी पर रख दिया था, वह भी डायरी पढने के बाद यथास्थान रख दिया गया था। उन्होने टेप रिकर्ड बजाकर दिखा दिए थे, तस्वीरे दिखा दी थी। कुछ चित्र जूलिया के साथ उसके थे। हा, वह भी! वह पार्टी से टक्कर नही ले सकता था। दूसरे, पार्टी का विचार ठीक था। शाश्वत और सामूहिक मस्तिष्क किस प्रकार गलती कर सकता है? ऐसे कौने-से भौतिक प्रतिमान हैं जिनसे कोई उनकी गलती पकड सकता था? मानसिक स्वस्थता आशिक है। यह मामला तो केवल यह सीख लेने का है कि वे क्या चाहते हैं। जो चाहे वही किया जाए। केवल···

उसके हाथ मे पेंसिल बड़ी मोटी और अजब-सी लग रही थी। वह उन विचारों को लिखने लगा जो उस समय उसके दिमाग मे आ रहे थे। उसने बडे-बडे शब्दो मे लिखा

'दासता ही स्वतत्रता है।'

इसके बाद बिना रुके उसने लिखा

'दो और दो पाच होते है।'

वह थोडा-सा रुक गया। उसका दिमाग किसी चीज़ से बच रहा था। इस-लिए वह एकाग्रतापूर्वक नही लिख पा रहा था। वह जानता था कि आगे क्या लिखेगा, परन्तु उसे याद नही आ रहा था। जब याद आया तो वह यह था और उसने इसको लिख भी दिया।

'ईश्वर ही शक्ति है।'

उसने हर बात स्वीकार कर ली थी। अतीत परिवर्तनीय था। अतीत कभी

बदला नही गया। ओशनिया का ईस्ट एशिया से युद्ध चल रहा था। हमेशा ही दोनो के बीच लडाई रही थी। जोन्स, आारोनसन और रदरफोर्ड पर जो अभियोग लगाए गए थे, वे सच थे। उसने ऐसी कोई तसवीर नही देखी जिससे उनकी निर्दोपिता सिद्ध होती हो। ऐसी तसवीर कभी थी ही नही। यह उसके अपने दिमाग की कल्पना मात्र थी। उसे भिन्न बाते याद थी। लेकिन वे गलत थी। वह अपने आपको धोखा देने की चाल थी। यह सब कितना आसान था। केवल आत्मसमर्पण कर दो और बाकी बाते स्वय हो जाएगी। यह एक ऐसी धारा मे तैरने के समान था कि आप चाहे कितना आगे तैरें, वह आपको पीछे ही घसीटेगी, आगे नही बढने देगी। और इसके बाद आप अकस्मात् धाराप्रवाह के अनुकूल हो जाएं और उसके साथ ही बहने लगें। अपने रुख को बदलने के सिवा और कुछ भी नही करना था। उसे आश्चर्य हो रहा था कि आखिर उसने विद्रोह किया ही क्यो, हर चीज आसान थी केवल—' कुछ भी सच हो सकता था। प्रकृति के तथाकथित नियम भी वाहियात है। गुरुत्वाकर्षण शक्ति का सिद्धान्त सच नही है। ओ'ब्रायन कहता था कि यदि वह चाहे तो साबुन के बुलबुले की तरह तैर सकता है। यदि वह भी सोचने लगे कि वह तैर रहा है और यह मान ले किं देख रहा है तो वह सचमुच तैरने लगेगा। तभी उसके दिमाग में खयाल आया, ऐसा हो नही सकता। हम केवल इसकी कल्पना मात्र ही करेंगे। परन्तु उसने यह विचार तुरन्त दबा दिया। विरोधाभास स्पष्ट था। इसका मतलब यह था कि कही न कही ऐसा ससार है, अन्दर या बाहर जहा यथार्थ बातें ही होती हैं। लेकिन ऐसी दुनिया कैसे हो सकती है? हमे अपने मस्तिष्क के अलावा अन्य किस चीज का ज्ञान है? लेकिन जो सब समझ जाए वही बात समझो, होती है। वही सत्य है।

शीघ्र ही उसने इस शका को अपने दिमाग से निकाल दिया। अब पुन इस शंका से उसे कोई खतरा नही था। उसने यह भी अनुभव किया कि उसके दिमाग मे यह शका उत्पन्न ही नही होनी चाहिए थी। जहा भी खतरनाक विचार आए दिमाग को सोचना एकदम बद कर देना चाहिए। यह प्रक्रिया स्वयमेव होनी चाहिए। नई भाषा मे इस प्रक्रिया का नाम अपराध रोकने की प्रक्रिया था।

वह इस प्रक्रिया का अभ्यास करने लगा। उने अपने सामने प्रस्ताव रखा कि पार्टी कहती है कि दुनिया चपटी है। पार्टी कहती है कि बर्फ पानी से भारी है। इसके बाद उसने कल्पना की कि इस कथन के विरुद्ध जो भी तर्क दिए जाएगे,

वह उनको समझेगा ही नही। यह आसान नही था। इसके लिए बडी तर्क शक्ति और साधन समझना अपेक्षित थी। गणित की ऐसी समस्याए जैसे दो और दो पाच होते है उसकी समझ से परे थी। इसमे मानसिक कलाबाजी की ज़रूरत थी। अपनी तर्क शक्ति के उचित और पार्टी के अनुकूल प्रयोग करने की आवश्यकता थी। बेवकूफी की भी जरूरत थी और बुद्धिमानी की भी। दोनो का पाना मुश्किल था।

इस बीच वह लगातार यह भी सोचता जा रहा था कि वे कब उसे गोली मारेंगे। ओ'ब्रायन ने कहा था, 'हर बात तुम पर निर्भर करती थी।' लेकिन वह जानता था कि ऐसा कोई कार्य नही है, जिसे वह जान-बूझकर करे और फिर उसकी वजह से मौत का दिन निकट ला सके। अब से दस मिनट बाद भी उसे गोली मारी जा सकती थी और दस साल बाद भी। वे उसे वर्षों जेल में एकान्त-वास करा सकते थे। वे श्रमशिविर मे भी भेज सकते थे। वे उसे कुछ समय के के लिए रिहा भी कर सकते थे। ऐसा कभी-कभी होता भी था। यह भी सभव है कि गोली मारे जाने के बाद गिरफ्तारी, मुकदमे, इकबाली बयान आदि का नाटक फिर नए सिरे से खेला जाए। इतना निश्चित था कि अनुमानित समय पर मौत कभी नही आएगी। एक परम्परा थी, जो किसी ने बतलाई नही थी, लेकिन हर एक को मालूम था कि वे हमेशा पीछे से गोली मारते थे, बिना चेतावनी के, उस समय जब आप बरामदे में चल रहे हो या एक कोठरी से दूसरी मे ले जाए जा रहे हो।

एक दिन—लेकिन यह कहना ठीक नही था। शायद आधी रात को, उसे अजीब स्वप्न दिखलाई पडा। वह एक बरामदे मे टहलता जा रहा था, गोली लगने का इन्तजार करते हुए। वह जान रहा था, कि उसे अगले ही क्षण गोली मारी जाने वाली है। हर चीज़ तय हो गई है। कोई सदेह नही, कोई तर्क नही, कोई पीडा नही और कोई भय नही था। उसका शरीर स्वस्थ था। वह खुशी-खुशी धूप मे टहल रहा था। वह प्रेममंत्रालय के बद बरामदे मे नही था। सडक कोई एक किलोमीटर चौड़ी थी। वह स्वर्णलोक मे था। वह एक मैदान में खरगोश के पैरो के निशान के साथ चल रहा था। उसके पैरो के नीचे मुलायम घास थी। इधर-उधर वृक्ष थे जो धीरे-धीरे हिल रहे थे। दूरी पर पेडो के झुरमुट मे कही तालाब छिपा था।

अकस्मात् वह जाग गया। उसकी कमर पसीने-पसीने हो गई थी। वह जोरो से चिल्ला रहा था

'जूलिया, जूलिया। प्यारी जूलिया।'

एक क्षण के लिए उसे ऐसा लगा कि जूलिया बिलकुल उसके सामने खडी है। वह केवल उसके समीप ही नही बल्कि उसे ऐसा लगा वह उसमे समाई हुई है। वह उसकी त्वचा मे थी। अकस्मात् जूलिया के लिए उसके हृदय मे ऐसा प्रेम उमड आया, जैसा उस समय भी नही उमडा था जब वे लोग साक्षात् आमने-सामने थे और स्वतत्र थे। उसे ऐसा भी लग रहा था कि वह कही न कही जीवित है और जूलिया को उसकी सहायता की आवश्यकता है।

वह बिस्तर पर पीठ के बल लेटा हुआ अपने को सभाल रहा था। उसने यह क्या किया? इस मूर्खता से उसने अपने जेल जीवन को कितना और बढा लिया?

अब अगले ही क्षण उसे जूतो की आहट सुनाई देगी। इस चिल्लाहट द्वारा जो अपराध बन पडा था, उसका दण्ड दिए बिना वे उसे नही छोडेगे। यदि उन्हे नही मालूम हुआ होगा तो अब मालूम पड जाएगा कि वही समझौता भग कर रहा है। वह पार्टी की आज्ञा का पालन कर रहा था। लेकिन वह पार्टी से अब भी घृणा करता था। पहले भी उसमे विद्रोही मस्तिष्क को पूर्ण आज्ञाकारिता के छद्मवेष मे छिपा रखा था। अब वह एक कदम और पीछे चला गया था। वह चाहता था कि दिखलाने के लिए वह आत्मसमर्पण कर दे किन्तु विद्रोह को अपने अन्तरमानस मे गुप्त ही रखे। वह जानता था कि वह गलती कर रहा है और गलती पर ही अडा रहना चाहता है। वे समझ जाएगे—ओ'ब्रायन भी इस बात को समझ लेगा।

अब सब कुछ फिर शुरू से होगा। उसने मुह पर हाथ फेरा और अपने नए नाक नक्शे को समझने की कोशिश की। गालो मे अब भी गहरे गड्ढे थे। गालो की हड्डिया निकली हुई थी। नाक करीब-करीब चपटी हो गई थी। इसके अलावा अब उसके सारे दात नकली थे। चेहरे को बिना देखें यह बडा कठिन था कि उस पर हृदय के भाव ही प्रकट न हो पाएं। और किसी भी दशा मे केवल बाह्य चेहरे के भावों पर ही नियत्रण रखना पर्याप्त नही था। वह पहली बार अनुभव कर रहा था कि यदि कोई बात गुप्त रखनी हो तो उसे अपने आपसे भी छिपाकर रखो। यह तो जानो कि वह है लेकिन उसे चेतन मस्तिष्क मे कभी न आने दो। आगे

से उसे ठीक बात सोचनी ही नही, उसे ठीक बात अनुभव भी करनी चाहिए और सही बात का ही सपना भी देखना चाहिए। उसे पार्टी के प्रति अपनी घृणा को अपने आप से, अर्थात् चेतन मस्तिष्क से बिलकुल अलग रखना चाहिए, जिससे वह उससे असबद्ध भी रह सके।

एक दिन वे उसे गोली मारने का फैसला कर लेगे। यह तो कोई नही कह सकता कि वह कौन-सा दिन होगा लेकिन कुछ सेकेड पहले यह भाप लेना कठिन न होगा। हमेशा पीछे से गोली मारी जाती है, बद बरामदे मे चलते समय। दस सेकेड भी काफी होगे। बस इतने समय मे ही उसके हृदय का विचार-जगत् बदल सकता। और तब अकस्मात्, निश्शब्द, बिना कदम रोके, बिना चेहरे का भाव बदले, अकस्मात् वह अपना छद्मवेश उतार फेंकेगा। उसकी घृणा प्रकट हो जाएगी। वह लपट की तरह जल उठेगा। उसी समय उसे गोली आकर लगेगी। और तब फिर बहुत विलम्ब हो चुकेगा। या यो कह लीजिए समय के पूर्व ही वह चल देगा। उसका दिमाग ठीक होने के पूर्व ही टुकडे-टुकडे हो चुका होगा। वे उसे ठीक नही कर पाएगे। उसके विद्रोही विचारो को कोई सजा नही दी जा सकेगी। वह स्वय कोई पश्चात्ताप नही कर पाएगा और सदैव के लिए उनके हाथ के बाहर चला जाएगा। अपनी पूर्णता मे वे स्वय छेद कर लेगे। उनसे घृणा करते हुए मरना ही उसके लिए स्वतत्रता थी।

उसने आखें बन्द कर रखी थी। यह बौद्धिक अनुशासन स्वीकार कर लेने से भी कठिन था। यह अपने आपको और नीचा गिराना था। वह स्वय अपने टुकडे आप कर रहा था। उसे गन्दी से गन्दी जगह मे घुसना था। सबसे ज्यादा भयानक और तकलीफदेह क्या चीज थी। वह बडे भाई की बात सोचने लगा। वह बडा-सा चेहरा लगातार पोस्टर मे दिखलाई पडता था, इसलिए वह उसे हमेशा एक मीटर बडा ही सोचने लगा था। भारी-भरकम मूछे, आखे जो आपके हर काम पर निगाह रखती थी, अपने आप उसके दिमाग मे घुसा जा रहा था। बडे भाई के प्रति उसके हृदय की भावनाए क्या थी?

बाहर, भारी जूतो वाले कदमो की आहट सुनाई दी। खनखनाकर लोहे का दरवाजा खुल गया। ओ'ब्रायन कोठरी में घुस आया। उसके पीछे वही मोम जैसे रग वाले चेहरे का अफसर था। काली वर्दीधारी सिपाही भी थे।

'खड हो जाओ,' ओ'ब्रायन ने कहा, 'यहा आओ।'

विन्स्टन उसके सामने खडा हो गया। ओ'ब्रायन ने अपने मजबूत हाथो से विन्स्टन के कधे पकड लिए और पास से देखने लगा। 'तुम मुझे धोखा देने की बात सोच रहे थे,' उसने कहा, 'तुम कितने बेवकूफ हो। सीधे खडे हो जाओ। और मुझे देखो।'

वह थोडा-सा रुका और फिर अपेक्षाकृत कोमल स्वर मे कहने लगा ·

'अब तुम सुधर रहे हो। मानसिक दृष्टि से अब तुममे बहुत कम दोष रह गया है। भावनात्मक दृष्टि से तुमने अभी प्रगति नही की है। बतलाओ बिना झूठ बोल, मुझे सच-सच बतलाओ विन्स्टन, क्या सोच रहे थे ? तुम जानते हो मै झूठ हमेशा पकड लेता हू। तुम बडे भाई के बारे मे क्या सोचते हो ?'

'मै घृणा करता हू, उनसे।'

'घृणा करते हो, ठीक। अब समय आ गया है कि तुम अन्तिम कदम उठाओ। बडे भाई से तुम्हे प्रेम करना ही चाहिए।'

उसने धीरे से धक्का देकर उसे काली वर्दीधारी सिपाहियो की तरफ कर दिया।

'कमरा नम्बर १०१', ओ'ब्रायन ने कहा।

( ५ )

वह हर अवस्था मे यह जान लेता था, या उसे लगता था कि वह जान गया है कि वह बिना खिडकी की इस इमारत मे किस जगह है। शायद प्रत्येक स्थान पर हवा के दबाव मे कुछ न कुछ फर्क होता था। जिन कोठरियो मे काली वर्दीधारी सिपाहियो ने उसे पीटा था, वे जमीन के नीचे थी। जिस कमरे मे ओ'ब्रायन ने उससे जिरह की थी वह ऊपर की छत के आसपास था। यह स्थान, जहा वह रखा गया था, जमीन के अन्दर काफी नीचे था। शायद यह सबसे नीचा कमरा था।

यह कोठरी, अब तक की जेल की उन सारी कोठरियो से बडी थी, जिनमे वह रखा गया था। लेकिन वह आसपास का वातावरण देख ही नही पाया। उसके ठीक सामने दो मेजे थी, जिन पर हरे मेजपोश बिछे थे। एक मेज तो उससे एक या दो मीटर की दूरी पर थी। दूसरी जरा दूर दरवाजे के पास थी। वह एक कुर्सी से बधा था। पट्टिया इतनी कसी थी कि वह हिल भी नही सकता था। सिर तक इधर-उधर नही कर सकता था। पीछे से एक पैड बधा था, जिसकी वजह से वह

केवल अपने सामने ही देख सकता था।

एक क्षण के लिए वह कमरे मे अकेला रह गया था। परन्तु कुछ ही क्षणों बाद ओ'ब्रायन दरवाज़ा खोलकर कमरे मे घुस आया।

ओ'ब्रायन ने कहा, 'तुमने एक बार मुझसे पूछा था कि १०१ नम्बर के कमरे मे क्या है। मैने उत्तर दिया था कि तुम जानते हो।'

'सत्य यह है कि दुनिया मे यह कमरा सबसे भयानक जगह है।'

दरवाज़ा फिर खुला। अब की बार एक सिपाही घुसा। उसके हाथ में तार की जाली से बना छोटा-सा बक्स था। उसने उसे कुछ दूरी पर मेज़ पर रख दिया। ओ'ब्रायन इस तरह खडा था कि विन्स्टन देख नही पाया कि उस बक्स मे क्या है।

ओ'ब्रायन कह रहा था, 'दुनिया की भयानक वस्तु हर आदमी के लिए अलग-अलग होती है। कुछ लोगो को जिन्दा दफना दिए जाने से सबसे अधिक डर लगता है तो कुछ को आग में जिन्दा जला दिए जाने से। कुछ डूबने से भय खाते है तो कुछ अन्य को किसी प्रकार-विशेष से मरने मे भय लगता है। कभी-कभी लोगो को बड़ी मामूली बातो से ही मौत से भी अधिक डर लगता है।'

अब ओ'ब्रायन कुछ हट गया था। अब उसे मेज पर रखी चीज स्पष्ट दिखलाई पड रही थी। यह एक जाली थी जिसे ऊपर से पकडने के लिए तार था। यह जाली दो भागो मे बटी थी। हर खाने मे कोई जीव था। ये जीव चूहे थे।

'तुम्हे दुनिया में सबसे अधिक डर चूहो से लगता है,' ओ'ब्रायन ने कहा।

चूहेदानी देखते ही विन्स्टन डर के मारे काप गया था। लेकिन चूहो को देख-कर उसके पेट मे पानी ही पानी हो गया था।

'यह तुम नही कर सकते।' उसने फटती हुई आवाज़ से कहा, 'नही कर सकते। असम्भव है।'

'तुम्हे वह क्षण याद है', 'ओ'ब्रायन ने पूछा, 'कि जब तुम अपने सपनो मे बहुत अधिक डर जाते थे ? वह काली दीवार तुम्हारे सामने होती थी। दीवार के उस ओर कोई भयानक वस्तु होती थी लेकिन तुम उसे हटा नही सकते थे। दीवार के उस पार चहे होते थे।'

'ओ'ब्रायन,' विन्स्टन ने अपने आपको सभालते हुए कहा, 'तुम जानते हो यह सब आवश्यक नही है। अब तुम मुझसे क्या चाहते हो ?'

ओ'ब्रायन ने इस प्रश्न का कोई उत्तर नही दिया। जब उसने बोलना शुरू किया तो उसका ढग विन्स्टन को स्कूल मास्टर जैसा लगा। उसने अपना सिर इस तरह ऊचा उठा लिया जैसे वह क्षितिज मे बैठी किसी सभा के सम्मुख भाषण दे रहा हो और जैसे वह सभा विन्स्टन के पीछे हो।

ओ'ब्रायन ने कहा, 'अपने आप मे दर्द कुछ भी नही है। ऐसे भी मौके आए है, जब लोगो को मर्मान्तिक पीडा दी गई है लेकिन वे उसे सह गए है। लेकिन हर व्यक्ति के स्वभाव की कुछ या कोई एक ऐसी कमजोरी होती है, जिसे वह सह नही सकता। वह उसके बारे मे सोच भी नही सकता। इसमें साहस या कायरता का प्रश्न नही है। यदि आप ऊचे से नीचे गिर रहे हो और रास्ते मे दिखलाई पडी रस्सी को जान बचाने के लिए पकड ले तो वह कायरता नही होगी। यदि पानी मे देर तक डुबकी लगाने के बाद सतह पर आकर आप जी भर सास ले ले तो वह भी कायरता नही होगी। यह केवल अन्तर्प्रेरणा है। यही बात चूहो के साथ है। तुम उन्हे बरदाश्त नही कर सकते। तुम उनकी उपस्थिति झेल नही सकते। इसलिए तुमसे जो कुछ आशा की जाती है तुम वही करोगे।'

'लेकिन मुझसे क्या आशा की जाती है, मै क्या करू? क्या करूं, मै बिना जाने कैसे वह काम कर सकता हू, जो आप चाहते है?'

ओ'ब्रायन चूहेदानी को उठाकर पास ले आया। विन्स्टन के कानो तक खून दौड रहा था और उसे साय-साय की आवाज़ सुनाई दे रही थी। उसे लग रहा था कि वह एकदम अकेला बैठा है। मैदान है। धूप बिखरी है। उसके कानो मे दूर से आ रही आवाज़े पड रही है। अब चूहेदानी उससे दो मीटर की दूरी पर भी नही थी। उसमे बन्द चूहे काफी बडे-बडे थे। कुछ चूहे इतने बडे थे कि उनके दात भुथरा गए थे और रग सफेद के बजाय भूरा हो गया था।

ओ'ब्रायन पहले की तरह सिर उठाकर बोलता रहा, 'चूहा कुतरने वाला जानवर है और साथ ही बहुत-बहुत शरारती भी। तुम उसकी शरारतो की बाते जानते हो। तुमने वे बाते सुनी होगी जो गरीबों के क्वार्टरो में होती है। चूहो के भय से माताए अपने शिशुओ को जमीन पर पाच मिनट के लिए भी अकेला नही छोडती। चूहे उन्हे अकेला पा जाए तो अवश्य ही कुतर खाएगे। थोडे समय में ही वे हड्डी तक गहरा घाव कर देते है। और मास नोच ले जाते है। वे बीमारो और मरने वाले लोगो पर भी हमला कर देते है। उनमे यह जानने की बहुत अधिक

बुद्धि होती है कि कौन आदमी किस वक्त बिलकुल असहाय होता है।

चूहेदानी मे से चूहे चिचिया रहे थे। विन्स्टन को ऐसा लगा कि कही बहुत दूर से आवाज आ रही है। चहे आपस मे लड रहे थे। उसे गहरी कराहट और आह की आवाज सुनाई दी। उसे लगा कि यह आवाज़ भी कही बाहर से आ रही थी। चूहेदानी अब विन्स्टन से एक मीटर की दूरी पर रह गई थी।

ओ'ब्रायन ने चूहेदानी को उठा लिया था। उठाते ही उसने कोई खटका दबाया। विन्स्टन ने अपने आपको कुर्सी के बधनो से छुडाने की बेहद कोशिश की। लेकिन बेकार था। उसके शरीर का हर भाग यहा तक कि उसका सिर भी बड़ी सख्ती से बाधा गया था। ओ'ब्रायन चूहेदानी को और पास ले आया। अब चूहे-दानी एक मीटर से भी कम दूरी पर रह गई थी।

ओ'ब्रायन ने कहा, 'मैने अभी पहला खटका दबाया है। तुम शायद यह जानते ही हो कि यह चहेदानी किस प्रकार की है। इसका अगला भाग तुम्हारे चेहरे पर बिलकुल ठीक बैठ जाएगा। कही से सिर हटाने की जरा-सी भी जगह नही रह जाएगी। जब मै यह खटका दबाऊगा तो वह दरवाजा खुल जाएगा जिसके उस पार चूहे है। यह भूखे जानवर तुम पर बदूक की गोली की तरह टूट पडेगे। तुमने कभी चूहे को हवा मे छलाग मारते देखा है? वे तुम्हारे मुह पर उछलकर बैठ जाएगे। और कुतर-कुतरकर छेद कर देगे। कभी वे पहले आखो पर हमला करते है। और कभी वे गालो मे छेदकर जीभ को खा जाते है।

अब चूहेदानी और निकट आ गई थी। उसे तीखी चीख की आवाजे सुनाई पड रही थी। उसे लग रहा था कि वे आवाज़ें ऊपर हवा में से आ रही थी। लेकिन वह अपने आतक के विरुद्ध सघर्ष कर रहा था। सोचना, सोचना, सेकेण्ड के अंश तक, समय रहते सोचते रहना आवश्यक था। अकस्मात्, उन चूहो की गदी बदबू उसकी नाक मे घुस गई। उसे कै आने लगी। एक क्षण के लिए वह जानवरो की तरह चिल्ला रहा था। वह पागल हो गया था। सहसा, उसे एक ख्याल आया। एक ही उम्मीद बचने की थी। वह अपनी जगह किसी और को रखवा दे। उसके तथा चूहो के बीच किसी और आदमी का शरीर आ जाए।

चूहेदानी के नकाब की वजह से अब कमरे की और कोई चीज नही दिखलाई पड़ रही थी। तारो वाला दरवाज़ा कुछ अगुल दूर रह गया था। चूहे जानते थे कि उन्हे क्या मिलने वाला था। उनमें से एक लोहे के दरवाज़े के सहारे ऊपर चढ़-

कर बार-बार गिर रहे थे। एक मोटा चूहा तार के सहारे खडा हो गया था। वह बार-बार फुसकार-सी मार रहा था। विन्स्टन को उनके मुह के नीचे के बाल दिखलाई पड रहे थे। पीले और गन्दे दात भी दिखाई दे रहे थे। भय के कारण उसकी आखो के आगे अधेरा छा गया था। वह अधा हो गया था। वह असहाय था। उसका दिमाग खराब हो गया था।

अपने आसपास के वातावरण से बिलकुल अनभिज्ञ व्यक्ति की भाति ओ'ब्रायन कह रहा था, 'सम्राटो के युग मे चीन मे यह दड बडा सामान्य समझा जाता था।'

चूहेदानी उसके मुह पर आ गई थी। चूहेदानी के तार उसके गालो से लड रहे थे। और अब नही, कोई आशा नही थी। लेकिन फिर भी बचने की आशा, क्षीण आशा थी। शायद अब देर हो गई थी। बहुत देर हो गई थी। वह जानता था कि दुनिया मे एक ही आदमी है जिसे वह अपनी जगह सजा दिलवा सकता है। एक ही व्यक्ति है जो उसके तथा चूहो के बीच आ सकता है। वह बार-बार चिल्ला रहा था .

'मेरी जगह जूलिया को बुलाओ। मेरा नही उसका सिर फसाओ। मेरा सिर इसमे मत फसाओ। उसका चेहरा फाड़ डालो। उसकी हड्डिया तक कुतरवा दो। मुझे मत कुतरवाओ। जूलिया को बुलाओ। मुझे नही।'

वह पीछे खिसक रहा था। नीचे गिरा जा रहा था। वह चूहो से दूर हट गया था। वह अब भी कुर्सी से बधा था, लेकिन नीचे गिर रहा था। फर्श पार करके नीचे गिरा जा रहा था। वह ज़मीन के नीचे गिर रहा था, वह समुद्र मे नीचे चला जा रहा था। वह वायुमडल के पार, अन्तरिक्ष मे, नक्षत्रो के बीच से भागा जा रहा था। लेकिन वह चूहो से दूर-दूर होता चला जा रहा था। वह हजारो प्रकाश वर्ष की दूरी पर था, लेकिन ओ'ब्रायन अभी उसके पास खड़ा था। चूहेदानी की जाली के ठडे तार अब भी उसके गालो को स्पर्श कर रहे थे। तभी उसने किसी धातु की चीज के बने खटके के दबने की आवाज़ सुनी। वह जान गया था कि इस बार चूहेदानी का दरवाज़ा खुलने के लिए नही, बल्कि बन्द करने के लिए खटका दबाया गया है।

'अखरोट वृक्ष' वाला कॉफे बिल्कुल खाली हो गया था। एक खिडकी से तिरछी होकर डूबते सूरज की किरणे मेज पर पड रही थी। दिन के तीन (पद्रह) बजे थे। टेलीस्क्रीन के मधुर सगीत की आवाज आ रही थी।

विन्स्टन अपने रोज वाले कोने मे बैठा था। वह खाली गिलास को देख रहा था। वह बार-बार बडे भाई के पोस्टर वाले घूरते हुए चेहरे को निगाह उठाकर देख लेता था। नीचे लिखा था बड़े भाई तुम्हे देख रहे है। बिना बुलाए वेटर आकर उसका शराब का गिलास भर देता था और साथ ही दूसरी बोतल से शराब मे कुछ छिडक भी देता था। यह सैकरीन थी जिसमे लौग की खुशबू होती थी। यही इस कॉफे की विशेषता थी।

विन्स्टन टेलीस्क्रीन सुन रहा था। केवल सगीत आ रहा था। परन्तु संभावना थी कि शान्तिमत्रालय का विशेष बुलेटिन किसी भी समय आ जाए। अफ्रीका के मोर्चे से मिलने वाले समाचार बडे अशान्तिपूर्ण थे। उसे दिन में बार-बार उन समाचारो के कारण चिन्ता हो जाती थी। यूरेशियन सेना तेजी से आगे बढ रही थी। अब यूरेशिया से लडाई हो रही थी। (यूरेशिया और ओशनिया के बीच तो सदैव युद्ध रहा है।) यूरेशियन सेना दक्षिण मे आगे बढ रही थी। दोपहर के बुलेटिन मे क्षेत्र विशेष तो नही बतलाया गया था लेकिन सभव था कि यूरेशियन फौजे कागो नदी के मुहाने तक पहुच गई थी। ब्राजाविले और लिओ-पाल्डविले खतरे मे थे। नकशे मे देखने की कोई कोशिश नही कर रहा था कि उसका अभिप्राय क्या है? यह सेंट्रल अफ्रीका के ही हाथ से निकलने का सवाल नही था, बल्कि पूरी लडाई मे पहली बार समस्त ओशनिया खतरे मे था।

अकस्मात् उसके हृदय मे जो उत्तेजना और भय पैदा हुआ था वह थोडी देर बाद समाप्त हो गया। उसने युद्ध के सम्बन्ध में सोचना बद कर दिया था। इन दिनो वह किसी भी चीज के बारे मे कुछ क्षणो से अधिक सोच नही सकता था। उसने गिलास उठाया और एक घूट मे उसकी शराब समाप्त कर दी। हमेशा की तरह इस बार भी वह शराब पीने के बाद एकबारगी काप गया। लौग और सैकरीन से वैसे ही उसका जी घबडाता था, लेकिन उनसे भी शराब की तैलायध दूर नही होती थी। और इस शराब की बू उनसे इतनी अधिक मिलती थी।

वह उनका सपने मे भी नाम नही लेता था। जहा तक सम्भव होता था वह उनकी शकल की भी कल्पना नही करता था। अभी तक उसे लगता था कि वे उसके चेहरे के पास उछल रहे है और उनकी बदबू उसकी नाक मे घुसी जा रही है। उसने शराब काफी पी ली थी और उसे डकार आ रही थी। अपनी रिहाई के बाद से अब वह मोटा हो गया था। एक तरह से वह अब पहले से भी अधिक अच्छा हो गया था। नाक की खाल तथा गालो की हड्डियो की त्वचा पर लालिमा आ गई थी। सिर का गज तक लाल हो गया था। एक वेटर फिर बिना बुलाए शतरज और टाइम्स के ताजे अक ले आया। इसके बाद विन्स्टन का गिलास खाली देखकर उसने शराब फिर भर दी। आर्डर देने की जरूरत नही थी। वे उसकी आदत जानते थे। शतरज की बाजी हमेशा लगी रहती थी। कोने की मेज हमेशा उसके लिए सुरक्षित रहती थी। जब सारा होटल भरा होता था तब भी वह अकेला ही रहता था। उसके समीप कोई नही आता था। वह अपने शराब के गिलास तक नही गिनता था। कुछ दिनो बाद वे उसे बिल देते थे। लेकिन उसे हमेशा लगता था कि उससे पूरे ैसे नही लिए जाते थे। यदि वे ज्यादा भी लेते तो भी कोई फर्क नही पडता। उसके पास आजकल काफी पैसा रहता था। वह नौकरी भी कर रहा था। उसकी यह जगह पुरानी जगह से ऊची थी। पैसा भी पहले से अधिक मिलता था।

टेलीस्क्रीन से संगीत बद हो गया। अब कोई बोल रहा था। विन्स्टन ने अपना सिर उठाया। मोर्चे की खबरो का बुलेटिन नही था, समृद्धिमत्रालय द्वारा प्रसारित सक्षिप्त घोषणा थी। गत तिमाही बूट-फीतो का उत्पादन लक्ष्य से अट्ठानवे प्रतिशत अधिक हुआ था।

उसने शतरज की लगी बाजी देखी और खेलना शुरू किया। बाजी बडी चतुराई से लगाई गई थी। वजीर मर गया था। विन्स्टन ने बडे भाई के चित्र की तरफ देखा।

टेलीस्क्रीन से आने वाली आवाज रुक गई। किसी अन्य उद्घोषक ने गभीर स्वर से ऐलान किया 'पन्द्रह तीस पर बहुत ही महत्वपूर्ण घोषणा होने वाली है। आप उसे सुनने को तैयार रहे। पन्द्रह तीस पर बहुत ही महत्वपूर्ण समाचार सुनाया जाएगा। तैयार रहे।' संगीत फिर टुनटुनाने लगा।

विन्स्टन का हृदय धडकने लगा। अवश्य ही इस बुलेटिन मे मोर्चे के समाचार

सुनाए जाएगे। उसे लग रहा था कि कोई बहुत ही खराब समाचार सुनाया जाने वाला है। अफ्रीका मे पराजय की आशका उसके दिमाग मे कई बार उत्पन्न हो चुकी थी। उसे लग रहा था कि यूरेशियन सेना ने ओशनिया की कभी विच्छिन्न न हुई सीमाओ को घेर लिया है और वे चीटियो की तरह घुसे आ रहे है। उनको घेरने और हरा देने की कोई तरकीब क्यो नही तलाश की गई ? पश्चिमी अफ्रीका के तट की रेखा उसके दिमाग में उभरी हुई थी। उसने सफेद मोहरो की तरफ से एक चाल चल दी। वही घर ठीक था। उसे लग रहा था कि काली सेनाएं दौडती आ रही है और उन्होने पीछे से सचार-साधन और सप्लाई लाइन काट दी है। समुद्र से भी आने-जाने का रास्ता नही रहा है। वह सोच रहा था कि वह सोचकर उनके विरुद्ध शक्तिसचय कर रहा है। लेकिन फिर भी कुछ कार्रवाई करनी जरूरी थी। यदि उनका सारे अफ्रीका पर कब्जा हो गया, यदि केप पर उन्होने पनडुब्बियो के तथा विमान-अड्डे बना लिए तो ओशनिया को वे दो भागो मे विभक्त कर देगे। इसका कुछ भी मतलब हो सकता था। पराजय, दुनिया का फिर बटवारा और पार्टी का सत्यानाश। अजब विचार थे। लेकिन ये उसकी सुषुप्त भावनाएं थी। पता नही उसकी कौन-सी भावनाए सबसे ज्यादा गहरी थी।

फिर दौरे का जोर घट गया। उसने मोहरे को यथास्थान रख दिया। लेकिन वह शतरज की समस्या का गम्भीरता से अध्ययन नही कर सका। उसके विचार फिर खो गए। उसने मेज पर जमी धूल पर उंगली से लिखा।

२+२=५

वह कहती थी, वे मन के अन्दर नही घुस सकते। लेकिन वे आदमी के अन्दर भी घुस सकते थे। ओ'ब्रायन का कहना था, यहा जो कुछ होता है, वह हमेशा के लिए होता है। यह सच था। कुछ ऐसी बाते हो जाती है, आप कुछ ऐसे काम कर बैठते है, जिनसे कभी नही सभल सकते। आपका हृदय कुचल दिया जाता है। जला दिया जाता है।

वह उससे मिला। वह जूलिया से बोला भी था। वह जान गया था कि अब वे उसके काम मे कोई दिलचस्पी नही लेते। यदि वे दोनो चाहते तो फिर भी मिल सकते थे। वास्तविकता यह थी कि उनकी मुलाकात सयोगवश हो गई थी। मार्च का बहुत ही ठडा दिन था। जमीन लोहे की तरह सख्त थी। इधर-उधर कुछ घास के सिवा फूल की एकाध कली तक कही नही थी। घास तक हवा के जोर से उखड़

गई थी। तभी पार्क मे वह मिली। वह तेजी से भागा आ रहा था। उसके हाथ ठडे थे, और ठड के मारे आखो से पानी निकल रहा था। तभी वह कोई १० मीटर की दूरी पर उसे दिखलाई पडी। उसे लगा कि वह विकृत हो गई है। कह नही सकता था कि कैसा परिवर्तन उसमे हुआ था। वे एक दूसरे के पास से बिना किसी प्रकार का सकेत किए निकल गए। इसके बाद वह घूमा और उसके पीछे-पीछे चल पडा। परन्तु उसकी चाल मे तेजी नही थी। वह जानता था कि कोई खतरा नही है। उनमे कोई भी दिलचस्पी नही लेगा। परन्तु वह बोली नही। वह घास पर तिरछी-तिरछी इस तरह चलने लगी मानो उससे पिण्ड छुडाना चाहती है। इसके बाद वह उदासीन हो गई और उसने विन्स्टन को अपनी बगल के बराबर आ जाने दिया। अब वे बिना पत्तियो वाली झाडियो के पास थे। इन झाडियो मे न तो आदमी छिप ही सकता था और न उनकी आड मे हवा से ही बच सकता था। वे रुक गए। जाडा बहुत तेज था। पेड की टहनियो से हवा सीटी बजाती तेजी से आ रही थी। उसने उसकी कमर अपनी बाहो मे लपेट ली। वहा कोई टेलीस्क्रीन नही था लेकिन छिपा माइक्रोफोन अवश्य होगा। लेकिन अब उसकी कोई चिन्ता नही थी। दूसरे उनको वैसे भी कोई देख सकता था। वे जमीन पर लेटकर जो चाहे कर सकते थे। लेकिन इसकी कल्पना करते ही उसका खून बर्फ की तरह जम गया। उसने बाहो मे कमर ले लिए जाने के बाद भी उसका कोई ख्याल नही किया। उसने अपने आपको छुडाने की भी कोई कोशिश नही की। वह समझ गया था कि उसमे क्या परिवर्तन आ गया है। उसका चेहरा सूजा हुआ था। उसके बालो के नीचे एक लम्बा घाव था। यह घाव माथे और कनपटी के बीच मे था। लेकिन यही एकमात्र परिवर्तन नही था। उसकी कमर पहले से अधिक स्थूल हो गई थी। उसे यह जानकर आश्चर्य हुआ कि वह अब सख्त भी हो गई है। एक बार उसने राकेट बम के गिरने से ढह गए मकान के नीचे से एक लाश निकाली थी। वह लाश भी पत्थर जैसी भारी लग रही थी। जूलिया का शरीर भी वैसा ही पत्थर-सा लग रहा था। उसकी त्वचा का वर्ण भी पहले से भिन्न हो गया था।

उसने उसका चुम्बन तक लेने का प्रयत्न नही किया। वे आपस मे बोले तक नही। जब वे लौटने लगे तो उसने मुडकर सीधे आखो मे आखें डालकर उसे पहली बार देखा—क्षण भर के लिए ही। परन्तु उस दृष्टि मे घोर घृणा और तिरस्कार का भाव था। पता नही, बीते अनुभवो के कारण ऐसा था या तेज हवा

के कारण उसकी आखो से निकलने वाले आसुओ की वजह से उसकी आखो में ऐसा भाव आ गया था। वे दोनो दो लोहे की कुर्सियो पर बैठ गए। वे बगल-बगल बैठे थे लेकिन बहुत समीप नही। वे सटकर नही बैठे। उसे लगा कि वह उससे बोलने वाली है। उसने अपना जूता जरा-सा हिलाया और फिर एक सूखी टहनी को, जो जमीन पर पडी थी कुचल कर टुकडे-टुकडे कर दिया। उसके पैर, विन्स्टन ने देखा, अधिक चौडे हो गए थे।

'मैंने तुम्हारे साथ विश्वासघात किया है।' वह बोली, 'मैंने भी तुम्हारे साथ विश्वासघात किया है', विन्स्टन ने प्रत्युत्तर मे कहा। उसने विन्स्टन पर एक घृणा-भरी दृष्टि डाली। फिर बोली, 'कभी-कभी वे ऐसी यातना देने की धमकी देते हैं कि बरबस मुह से निकल जाता है, यह यातना मुझे नही मेरे बजाय अमुक व्यक्ति को दो। बाद मे आप यह कल्पना भी कर सकते हैं कि वह तो एक बहाना था बचने का और आपने वैसा सिर्फ अपनी जान बचाने के लिए कहा था और वस्तुतः आपका यह अभिप्राय नही था। लेकिन यह सच नही है। जिस समय वह यत्रणा दी जाने को होती है, उस समय आपका सचमुच वही अभिप्राय होता है जो आप कहते हैं। कारण यह है, कि बचने का और कोई रास्ता ही नही सूझता। और आप अपनी जान बचाने को किसी भी मूल्य पर राजी हो जाते हैं। आप चाहते हैं कि वह कष्ट किसी दूसरे आदमी को दिया जाए। आपको और किसी की चिन्ता होती ही नही। बस आदमी अपनी ही फिक्र करता है।'

'बस आदमी अपनी ही फिक्र करता है।' उसने भी प्रतिध्वनि की भाति बात दोहरा दी।

'इसके बाद फिर आपकी वह प्रेम भावना उस आदमी के प्रति नही रह जाती जिसका नाम उस समय आप ले देते हैं।'

'नही', वह बोला, 'उस व्यक्ति के प्रति फिर वह प्रेम भाव नही रह जाता।'

इसके अलावा कुछ और कहना शेष नही रहा था। तेज हवा ने उन दोनो को एक दूसरे के पास और सिमटाकर बैठा दिया। वहा चुपचाप बैठा रहना एकाएक उन्हे बडा अजीब-सा लगा। ठड इतनी ज्यादा थी कि वे वहा बैठ भी नही सकते थे। उसने अपनी ट्रेन के बारे मे कुछ कहा और उठ खडी हुई।

'हम फिर मिलेगे।' उसने कहा।

'हा, हमे फिर अवश्य मिलना चाहिए।' वह भी बोली।

वह कुछ अनिश्चयात्मक ढग से उसके पीछे कुछ कदम आगे तक गया। वे फिर नही बोले। उसने उससे पीछा छुडाने का प्रयत्न नही किया। लेकिन वह इतनी तेज चलने लगी कि उसका साथ चलना कठिन हो गया। उसने तय किया था कि वह रेलवे स्टेशन तक उसे पहुंचाने जाएगा, परन्तु उसे ठंड मे पीछे-पीछे जाना बेकार लगा। उसकी तीव्र इच्छा हो रही थी कि वह चेस्टनट कॉफे जाए, जूलिया का साथ छोड दे। पहले उसे वह कॉफे कभी आकर्षक नही लगा। उसे कोने की मेज, समाचारपत्र तथा शतरज के प्रति हृदय से चिढ हो गई थी। लेकिन इस समय उसे खयाल आया कि कम से कम वह कॉफे गरम तो होगा। दूसरे ही क्षण वह भीड मे मिलकर उससे अलग हो गया। उसने थोडा प्रयत्न उसे खोजने का अवश्य किया लेकिन वह मिली नही। वह पहले धीरे-धीरे चलने लगा। फिर पीछे की तरफ मुड गया और कॉफे की ओर चल पडा। कोई पचास मीटर आगे जाकर उसने फिर पीछे देखा। अब सडक पर भीड नही थी। लेकिन वह उसे पहचान नही सकता था। उन बहुत-से व्यक्तियो मे से जो जल्दी-जल्दी चले जा रहे थे, एक वह भी थी। उसका मोटा स्थूल बदन अब दूर से नही पहचाना जा सकता था।

'जिस समय यह होता है।' उसने कहा था, 'तब तुम सचमुच चाहते हो कि तुम्हारी जगह उसी व्यक्ति को कष्ट दिया जाए जिसका तुमने नाम लिया है।' और यह सच था। वह भी जूलिया को ही चूहो से कुतरवाना चाहता था।

टेलीस्क्रीन पर बज रहे सगीत का स्वर कुछ बदल गया था। और उसे यह गीत सुनाई पड़ा :

अखरोट के विशाल वृक्ष के नीचे,
मैंने तुम्हे बेच दिया और तुमने मुझे—

उसकी आखो मे आसू भर आए। पास से गुजरते हुए एक वेटर ने उसका गिलास खाली देखा। वह तुरन्त ही 'जिन' (शराब) की नई बोतल ले आया।

उसने भरा गिलास उठाया। उसे छीक आ गई। वह ज्यो-ज्यो यह शराब पीता जाता था त्यो-त्यों उसके मुह का स्वाद और बिगडता जाता था। लेकिन इसी के आधार पर तो वह जिन्दा था। हर रात वही शराब उसे बेहोशी मे डुबो देती थी। वह दिन मे ग्यारह के पूर्व कभी नही जागता था, लेकिन जब जागता था तो उसकी आखें चिपकी होती थी। मुह का स्वाद बेहद खराब होता था और उसे लगता था

कि उसकी कमर तो एकदम टूट ही गई है। वह शायद उठ भी न पाता यदि उसके पास एक बोतल और चाय का प्याला बगल मे न रखा होता। दोपहर तक वह बोतल हाथ मे लिए टेलीस्क्रीन का सगीत सुनता हुआ बिस्तर पर ही बैठा रहता। दिन मे तीन बजे से जब तक बन्द न हो जाए, उसका चेस्टनट कॉफे मे बैठे रहने का कार्यक्रम रहता था। वह क्या करता है, सकी किसी को परवाह नही थी। टेलीस्क्रीन की सीटी भी अब उसे जगाती नही थी। टेलीस्क्रीन से डाट फटकार भी नही की जाती थी। कभी-कभी शायद हफ्ते मे दो दिन वह सत्य मन्त्रालय जाकर थोड़ा-सा काम या काम करने का बहाना पूरा कर आता था। वह एक उपसमिति की उपसमिति का सदस्य था जो नई भाषा की डिक्शनरी के ग्यारहवे सस्करण मे उत्पन्न होने वाली कठिनाइयो को दूर करने के लिए नियुक्त की गई थी। ऐसी अनगिनत उपसमितिया थी। वे आजकल एक अतर्कालीन रिपोर्ट तैयार करने मे व्यस्त थी। विचाराधीन प्रश्न यह था कि अर्धविरामो को कोष्ठो मे या उनके बाहर लिखा जाए। इस उपसमिति मे चार और व्यक्ति थे। वे भी उसी की तरह थे। उनकी बैठके होती थी और वे तुरन्त समाप्त हो जाती थी, क्योकि कुछ काम नही है, इसका फैसला करने मे अधिक विलम्ब नही लगता था। लेकिन कभी-कभी वे बहुत उत्साहपूर्ण काम करने भी बैठ जाते थे। वे अपनी बैठक की कार्रवाई लिखते और लम्बे-लम्बे स्मृतिपत्र तैयार करते थे। ये कभी खत्म नही हो पाते थे। कभी उनकी बहस बडी उलझ जाती थी। तर्क बहुत कल्पनात्मक हो जाते थे। छोटी-छोटी परिभाषाओ पर बहस होने लगती थी। अप्रासगिक बाते उठ खडी होती थी। झगडा हो जाता था। और सब उच्च अधिकारियो तक अपील करने की धमकी देने लगते थे। परन्तु सहसा वे निर्जीव हो जाते। वे कुर्सियो पर बैठे-बैठे एक दूसरे का मुह देखने लगते थे। उनकी आखे बुझी-बुझी-सी हो जाती। वे इस तरह लुप्त हो जाते जिस तरह सवेरे मुर्गे की बाग के साथ भूत लापता हो जाता है।

क्षण भर के लिए टेलीस्क्रीन चुप हो गया था। विन्स्टन ने अपना सिर फिर उठाया। बुलेटिन। नही, केवल सगीत टुनटुना रहा था।

उसकी आखो में अफ्रीका का नकशा घूम रहा था। सेनाओ की प्रगति का चित्र उसके सामने था। एक काला तीर सीधा दक्षिण की ओर घुसा जा रहा था। एक सफेद तीर सीधा पूर्व की ओर बढ रहा था। पुन सभलने के लिए उसने

सामने वाले पोस्टर पर बने चेहरे को देखा। क्या यह सोचा भी जा सकता था कि दूसरा तीर का निशान है ही नही ?

उसकी उत्सुकता फिर बढ गई थी। उसने शराब का एक और घूट भर लिया। सफेद वजीर उठाकर अस्थायी चाल के रूप मे एक घर चल दिया। शह। लेकिन चाल ठीक नही थी। क्योकि—

बिना याद किए बात याद आ गई। उसे खयाल आया वह कमरे मे बैठा है। इसमे मोमबत्ती का प्रकाश है। एक बहुत बडा पलग है। यह फर्श पर बैठा है और जोर से गोटी हिला रहा है। इसके साथ ही जोरो से हस भी रहा है। उसकी मा उसके सामने बैठी है। वह भी हस रही है।

मा के लापता होने से कोई एक महीने पहले की यह बात थी। और यह उनकी मित्रता का क्षण था। वह अपनी भूख भूल जाता था और उसका मा के प्रति प्रेम जाग पडता था। उसे वह दिन अच्छी तरह याद था। बाहर खूब तेज पानी बरस रहा था। लेकिन कुछ ही देर बाद कमरे मे उसकी तबियत ऊब गई थी। कमरा पानी बरसने की और बर्फ गिरने की वजह से चारो तरफ से बद था।

विन्स्टन मचलने लगा, झुझलाने लगा। अधिकाधिक खाने की माग करने लगा। वह हर चीज को कमरे मे घूम-घूमकर तोडने लगा। पडोसी भी पूछने लगे कि क्या बात है। उसकी छोटी बहन डरकर रोने लगी थी। अन्त मे उसकी मा ने कहा, 'अब अच्छे बच्चे बन जाओ। मै तुम्हे एक बहुत ही प्यारा खिलौना लाकर दूगी। इसके बाद उसी बरसते पानी मे भीगती हुई वह बाजार गई और साप और सीढी वाला खेल लेकर आई। लेकिन उसका पट्ठा सीला हुआ था। बोर्ड सीधा नही था। पासा भी ठीक तरह से कटा न होने की वजह से ठीक नही पडता था। लेकिन मा ने जमीन पर मोमबत्ती रख ली और वे खेलने बैठ गए। शीघ्र ही वह खुशी से नाच रहा था, क्योकि हर बार उसे सीढी मिल जाती थी और वह बराबर ऊपर चढता जाता था। कभी-कभी साप निगल लेता तो वह नीचे आ जाता था। करीब-करीब वही जहा से वह चला था। वे आठ बार खेले। चार बार वह जीता और चार बार मा। उसकी छोटी बहन खेल तो नही समझती थी लेकिन और सबको हसता देख खुद भी हसने लगती थी। उस दिन तीसरे पहर वे सब बहुत खुश रहे। वे बचपन मे भी उतने ही खुश रहा

करते थे।

उसने इस स्मृति को अपने मस्तिष्क से हटा देने की, भुला देने की कोशिश की। अक्सर उसे मिथ्या स्मृतिया सताया करती थी। जब तक उनका कारण मालूम हो, परेशानी नही होती थी। कुछ बाते हुई थी, कुछ नही हुई थी, वह फिर शतरज की ओर मुह करके बैठ गया। उसने सफेद मोहरा उठाया। तभी उसके हाथ से आवाज़ करता हुआ वह गिर पडा। उसे लगा कि कोई पिन उसके शरीर मे चुभा दी गई है।

तेज बिगुल बजा। ुलेटिन था। विजय। बिगुल की आवाज़ हमेशा जीत की खुशी मे ही टेलीस्क्रीन पर बजती थी। कॉफे मे बिजली सी कौध गई। वेटर भी कान लगाकर सुनने लगे।

बिगुल की वजह से शोर बहुत बढ गया था। अभी उद्घोषक की आवाज सुनाई भी नही पडी थी कि वह बाहर खडे लोगो की हर्ष ध्वनि मे डूब गई। खबर आग की तरह चारो तरफ फैल गई थी। जो कुछ बतलाया जा रहा था उस सब की कल्पना उसने पहले ही कर रखी थी। समुद्र मे एक जहाजी बेडा चुपके से इकट्ठा हो गया और उसने दुश्मन पर पीछे से हमला करके उसे तहस-नहस कर दिया। उसे खबर के कुछ शब्द सुनाई पड रहे थे। महान् सामरिक चाल, सेना के विभिन्न अगो मे पूर्ण सहयोग, दुश्मन की फौज मे भगदड, पाच लाख कैदी—पूरा अफ्रीका मुट्ठी मे—पूरी जीत होने की शीघ्र ही सभावना। मानव इतिहास की सबसे बडी विजय।

मेज के नीचे विन्स्टन के पैर तडप रहे थे। वह अपनी कुर्सी से उठा तक नही था। लेकिन वह मानसिक रूप से बाहर भीड के साथ था। इतने जोर-जोर से हर्षध्वनि हो रही थी कि ऐसा लगता था, सब बहरे हो जाएगे। उसने फिर बडे भाई की तसवीर की ओर देखा। यही है वह भारी-भरकम पशु जो सारी दुनिया की छाती पर मूग दल रहा है। यही है वह दीवार जिससे एशिया के आक्रमण-कारी अपना सिर फोड-फोड़कर वापस लौट जाते है। वह सोच रहा था—दस मिनट पूर्व ही, केवल दस मिनट पूर्व उसे शका हो रही थी, पता नही मोर्चे से हार की खबर आएगी या जीत की। आह ! यूरेशियन सेना ही अकेली नष्ट नही हुई थी। कुछ और भी नष्ट हुआ था। प्रेम मत्रालय मे प्रवेश करने के पहले दिन बाद से उसमे बहुत परिवर्तन हो गया था लेकिन वह अतिम परिवर्तन अभी तक नही

हुआ था, जिससे सारे घाव भर जाते है।

टेलोस्क्रीन से अब भी बदियो की गिरफ्तारी, लूट तथा शत्रु के वध-ब्यौरे की बाते आ रही थी। लेकिन बाहर होने वाला शोर कम हो गया था। वेटर अपने-अपने काम मे लग गए थे। एक वेटर आकर उसका गिलास भरने लगा। लेकिन विन्स्टन अपने ही सपने में इतना डूबा था कि उसने इस तरफ कोई ध्यान नही दिया। वह प्रेम मत्रालय मे था। उसका प्रत्येक अपराध क्षमा कर दिया गया था। उसकी आत्मा हिम की भाति धवल थी। वह जनता के सामने था। अपने अपराध स्वीकार कर रहा था। हर एक पर आरोप लगा रहा था। उसके बाद उसे खयाल आया वह सफेद पत्थरो के फर्श पर चल रहा है। फर्श चारो ओर काटो वाले तारो से घिरा था। उसके पीछे बदूकधारी सिपाही है। जिस गोली के लिए वह तरस रहा था अब उसके मस्तिष्क मे पीछे से प्रवेश कर रही है।

उसने पोस्टर पर बनी भयानक शकल को फिर देखा। उन काली मूछो के नीचे कैसी मुस्कराहट छिपी है, इसे समझने मे उसे पूरे चालीस वर्ष लग गए। ओ निर्दय, अनावश्यक भ्रम, ओ कठोर, स्नेह पूर्ण हृदयो से स्वेच्छा से हट जाने वाले क्रूर व्यक्ति! उसकी आखो से दो बडे-बडे आसू निकल पडे और नाक के इधर-उधर बह निकले। उसके आसपास शराब की गध फैली हुई थी। लेकिन अब सब ठीक था। सब ठीक था। सघर्ष तो समाप्त हो ही चुका था। सब कुछ समाप्त हो गया था। उसने अपने आपको जीत लिया था। वह बडे भाई से प्रेम करने लगा था।